संकाय पत्रिका

# श्रमणविद्या

रजत जयन्ती विशेषांक

सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय वाराणसी

# SAṄKĀYA PATRIKĀ

## ŚRAMAṆAVIDYĀ

[Vol. 1]

Board of Editors

Prof. Jagannath Upadhyay, Śhri Ram Sankar Tripathi
Dr. Brahmadev Narayan Sharma, Dr. Phool Chandra Jain
Sri Buddhi Vallabh Pathak

Edited by
Dr. GOKUL CHANDRA JAIN

Supervisor : Dr. Bhāgiratha Prasāda Tripāthī 'Vāgīśa Śāstrī
*Director, Research Institute*

Publication Officer : Dr. Hariś Chandra Mani Tripāthī

SAMPURNANAND SANSKRIT VISHVAVIDYALAYA, VARANASI
**1983**

*Published by*

Director, Research Institute
Sampurnanand Sanskrit Vishvavidyalaya
Varanasi-221002

*Available at*

Sales Department
Sampurnanand Sanskrit Vishvavidyalaya
Varanasi-221002

First Edition : 1000 capies
Price : Rs. 32.00

*Printed at*

Tara Printing Work:
Varanasi

# संकाय पत्रिका

## श्रमणविद्या

[ भाग १ ]


सम्पादक मण्डल

प्रो. जगन्नाथ उपाध्याय, श्री रामशङ्कर त्रिपाठी

डॉ. ब्रह्मदेवनारायण शर्मा, डॉ. फूलचन्द्र जैन

श्री बुद्धिवल्लभ पाठक

सम्पादक

डॉ. गोकुलचन्द्र जैन



पर्यवेक्षक : डॉ. भागीरथप्रसाद त्रिपाठी 'वागीश शास्त्री'
निदेशक, अनुसन्धान संस्थान

प्रकाशनाधिकारी : डॉ. हरिश्चन्द्रमणि त्रिपाठी

सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी

१९८३

**प्रकाशक :**

निदेशक,
अनुसन्धान संस्थान
सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय,
वाराणसी-२२१००२

**प्राप्तिस्थान :**

विक्रयविभाग
सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय,
वाराणसी-२२१००२

प्रथम संस्करण : १००० प्रतियाँ

मूल्य : ३२.००

**मुद्रक :**

तारा प्रिंटिंग वर्क्स,
वाराणसी

# शुभाशंसा

संकाय पत्रिका का प्रकाशन विश्वविद्यालय का एक और नया उपक्रम है। रजत जयन्ती वर्ष में इसका प्रकाशन आरम्भ हो रहा है। यह विशेष प्रसन्नता का विषय है।

यह विश्वविद्यालय प्राच्य विद्या का एक ऐतिहासिक विद्यातीर्थ है। इसकी स्थापना के दो सौ वर्ष पूरे होने वाले हैं। विश्वविद्यालय के रूप में इसके विकसित होने का यह रजत जयन्ती वर्ष है। ऐसे अवसर पर संकाय पत्रिका का प्रवेशांक विद्वज्जगत् के लिए एक प्रशस्त उपहार है।

रजत जयन्ती वर्ष में विश्वविद्यालय में अनेक विशिष्ट आयोजन हुए। उनमें विश्वविद्यालय परिवार का मैंने अद्भुत पारस्परिक सहयोग देखा। इसी वर्ष में श्रमणविद्या संकाय में विश्वविद्यालय अनुदान आयोग के सहयोग से एक संगोष्ठी का आयोजन हुआ। इसमें देश-विदेश के अनेक विद्वानों ने भाग लिया। मैं स्वयं अनेक सत्रों में उपस्थित रहा। मुझे यह देखकर आश्चर्य हुआ और संतोष भी हुआ कि विश्वविद्यालय के विद्वानों के साथ-साथ विद्यार्थियों ने भी संगोष्ठी में उच्च स्तर के निबन्ध प्रस्तुत किये। परिसंवाद में भी उन्होंने भाग लिया। संस्कृत, पालि, प्राकृत, हिन्दी, अंग्रेजी जिस भाषा में निबन्ध पढ़े गये, उसी भाषा में परिसंवाद हुआ। जापान के विद्वानों का एक पूरा दल इसमें

सम्मिलित हुआ। इसमें मेरे पुराने मित्र बन्धु भी थे। इस प्रकार के आयोजन विश्वविद्यालय के लिए गौरव की बात हैं। मैंने अपने वक्तव्य में इन बातों का उल्लेख भी किया था। यह भी कहा था कि आयोजक विद्वान् इसे अखिल भारतीय संगोष्ठी कहते हैं, मैं तो प्रत्यक्ष देख रहा हूँ कि यह "अन्तरराष्ट्रीय संगोष्ठी" है। विश्वविद्यालय में इस प्रकार की संगोष्ठी श्रृंखलाबद्ध आयोजित होती हैं। उनमें पठित महत्त्वपूर्ण शोध निबन्धों को और उन पर हुए परिसंवाद को विश्वविद्यालय "परिसंवाद" माला के रूप में प्रकाशित कर रहा है। "संकाय पत्रिका" इस दिशा में एक और अगला चरण है। इसमें विश्वविद्यालय द्वारा विगत २५ वर्षों से हो रहे और आगे होने वाले विशिष्ट अनुसंधान कार्यों की उपलब्धियों का प्रकाशन किया जायेगा।

संकाय पत्रिका के इस अंक में संस्कृत, पालि और प्राकृत के छह लघु ग्रन्थ प्रथम बार भारत की देवनागरी लिपि में प्रस्तुत किये गये हैं। हिन्दी और अंग्रेजी भाषा में तीन शोध निबन्धों और एक विश्वविद्यालयीय अनुसंधान कार्यों का सर्वेक्षण भी सम्मिलित किया गया है। उत्तर में हिमालय के नेपाल तथा तिब्बत से लेकर दक्षिण में श्रीलंका तक इसका व्यापक क्षेत्र है। यूरोप में हुए अनुसंधान और प्रकाशन कार्यों का इसमें उपयोग किया गया है। भारत के विभिन्न विश्वविद्यालयों में हो रहे अनुसंधान कार्यों की जानकारी इसमें दी गयी है। इससे स्पष्ट है कि अनुसंधान के क्षेत्र में भाषाओं और लिपियों की विविधता अध्ययनशील विद्वान् और विद्यार्थी के लिए समस्या नहीं है। देश और काल की सीमा से ऊपर उठकर वह व्यापक क्षेत्र में मुक्त भाव से कार्य करता है। भारतीय मनीषा का यही उद्घोष "यत्र विश्वं भवत्येकनीडम्" में किया गया है।

भारतीय संस्कृति की यही विशेषता है। अनुसंधान के क्षेत्र में इस प्रकार का उदार और व्यापक दृष्टिकोण अनवरत स्मरणीय है। भारतीय मनीषियों की इसी व्यापक और उदार दृष्टि के फलस्वरूप ज्ञान-विज्ञान की विभिन्न शाखा-प्रशाखाओं की अक्षय निधि प्राच्य विद्याओं के रूप में हमें प्राप्त है। यूरोप के

विद्वानों ने हमारी इस ज्ञान सम्पदा को देखा तो वे आश्चर्य चकित रह गये। अनेक विद्वान् इसके अध्ययन और अनुसंधान में प्रवृत हुए। लगभग दो शताब्दियों से यह कार्य निरन्तर चलता आ रहा है। बहुत सी सामग्री प्रकाश में आयी है। उसका भी उपयोग हमारे यहाँ होना चाहिए। देश-विदेश के अनेक प्राच्यविदों से मेरा व्यक्तिगत सम्पर्क रहा है। भारतीय संस्कृति और विद्याओं के प्रति उनकी निष्ठा और व्यापक दृष्टिकोण को मैंने देखा है। हमारे लिए यह स्पृहणीय है। भारतीय विद्वानों का दायित्व उनसे अधिक है। मुझे प्रसन्नता है कि इस विश्वविद्यालय के विद्वानों में इस प्रकार की जागरूकता है।

यह विशेष हर्ष का विषय है कि संकाय पत्रिका के इस अंक की अधिकांश सामग्री विश्वविद्यालय के श्रमणविद्या संकाय के विद्वानों ने स्वयं परिश्रम पूर्वक तैयार की है। इसका सम्पादन भी पूर्ण निष्ठा के साथ सावधानी पूर्वक किया गया है। अनुसन्धान के क्षेत्र में विद्वानों का यह सामूहिक प्रयत्न प्रशंसनीय माना जायेगा। विश्वविद्यालय के लिए यह एक गौरव की बात है। अन्य विश्वविद्यालयों के विद्वानों का सहयोग भी इस अंक में लिया गया है। यह पत्रिका के क्षेत्र को और अधिक व्यापकता प्रदान करेगा।

मैं विद्वानों के इस अध्यवसाय की सराहना करता हूँ। मुझे आशा है कि विद्वज्जगत् में विश्वविद्यालय के इस नये उपहार का स्वागत होगा।

**श्री गौरीनाथ शास्त्री**

कुलपति

# EDITORIAL

The Saṅkāya-Patrikā, the Faculty Journal Vol. 1. is appearing in the silver jubilee year of the University. It is a further step in the persuit of advance research.

Publication of the Faculty Journal is not an accidental happening. It is an humble attempt to present an overall reflection of the extensive and intensive research programmes, the Faculty members have been shouldering since the inception of the University. Instituted as a Sanskrit Pāṭhaśālā in 1791 A. D., this centre of traditional learning, was developed as an University in 1958 A. D. under University Act. Along with normal responsibilities, some research programmes were undertaken by the university teachers, to wit, 1) survey of manuscripts and Himalayan Culture, 2) restoration and editing of Sanskrit, Pali, Prākrit and Apabhraṃśa Texts, 3) concordence of Pali Tripiṭaka and 4) to develop inter-university co-operation.

It will not be out of place to say a few words about the research programmes and the results achieved. Each project was undertaken on inter-Departmental basis. Co-operation of scholars from other universities and academies was sought. Every step was an experiment resulting in inspiration. The areas, the programmes covered were from the peaks of Himalayas—Nepal, Tibet and border areas of the Indian Territory in the North—to Ceylon on the sea coast in South. Relations with scholars working in the related fields of learning in the Universities of India, South-East Asia and Europe, were considered essential for exchange of ideas and to keep in touch with the latest development in advanced learning.

The projects progressed slowly and quietly, but steadily. The results proved not only fruitful and inspiring, but sometimes beyond expectations. Many new manuscripts from Nepal, Tibet, Ceylon and Indian collections have been discovered. Some of them have been edited and published by the University. Besides other publication series, some new ones were introduced, *viz.* 1) Pali-Granthamālā, 2) Bhoṭacainikā-Granthamālā, 3) Prākrit-Jaina-vidyā Granthamālā, 4) Parisaṃvāda-mālā and the present, 5) Saṅkāya-Patrikā, Concordence of Pali Tripiṭaka has been prepared, and first volume comprising 952 pages has been published. The *Abhidhamm-*

*atthasamgaho* in two parts, *Visuddhimaggo* in three parts, *Vimśatikā-Vijñaptimātratāsiddhih, Prākṛta-prākāśa of* Vararuci, *Parmāgama-sāro* of Srutamuni and *Taccaviyāro* of Vasunandi have been published. Six Pali and Sanskrit Buddhist works are under print.

A close tie with border areas gradually developed. Institutions of traditional learning have been established which are affiliated with or recognised by this University. Mention may be made to the following :

1. Kendriya Bauddha-Vidyā Sansthāna, Leh, Laddakh (J & K).
2. Bauddha Darśana Sanskrit Mahāvidyālaya, Kelang, Lahul-Sphiti (Himachal Pradesh),
3. Shri Ratnabhadra Śikshā Sansthāna, Chango-Chubing, Kinnur (Himachal Pradesh),
4. Viśeṣa Kendriya Vidyālaya, Janakpuri, New Delhi,
5. Central Tibetian Institute of Higher Studies, Sarnath, Varanasi (Uttar Pradesh).

The Sarnath Institute is developing speedily. Students from border areas and neighbouring countries are coming up to this University for higher education. Research scholars and students from South-East Asian countries and some from Europe started coming up. Constant Inter-Institution relations by organising regular Seminars, Symposia, Conferences etc. at the University, and through participation in the same in other Institutions resulted in complimenting and shortening the limitations, widening the scope and outlook, and keeping in close touch with latest development in the related areas of research. The achievements are appearing gradually in Parisaṃvāda series.

It was in the fitness of the academic development of the University that the Academic Council approved unanimously the proposal for publishing the Faculty Journal 'Saṅkāya-Patrikā'. The present volume consists of six ancient texts—three Pali, one Prakrit and two Sanskrit, brought to light in Devanāgarī characters for the first time, two research papers—one in Hindi, another in English, one small monograph in Hindi and one survey report including bibliography relating to researches in Prakrit and Jainology. The entire material is the outcome of the research programmes mentioned above, or directly or indirectly related to it, and maximum of it is prepared by the Faculty members. Three contributions are the outcome of Inter-University relations.

The texts, presented here, are one way or the other restoration in Devanāgarī. The manuscripts utilised cover six different scripts Bhoṭa, Bhuñjimola, Newārī, Sinhali, Roman and Devanāgarī. The area explored is from Himalayan region to Srilanka. For Roman, the works published in Europe have been utilised. The survey covers central and states universities of India including Academies of Letters for Advanced Studies.

The research paper appearing in the beginning in Hindi, is by Prof. Jagannath Upadhyaya. He has drawn the attention of earnest researchers on some new areas of researches in Ahiṁsā. He has suggested experimental approach of research, which seems a novel idea in the field of humanities and some social sciences. The writer says with determination that the 'Theory of *Ahiṁsā*' is an experiment gradually evaluating. It is neither a religious postulate nor a philosophical speculation. Primarily the experiments on *Ahiṁsā* were centred on individuals, which resulted in the practice of *Yoga*. At the second stage *Ahiṁsā* was very succesfully tested on Society. The Socio-cultural awakening in the sixth century B. C. demonstrated the results of experiments. At the third stage the experiments were made at a more difficult juncture, where at every step possibilities of failure were unusual. The confidence and enthusiasm demonstrated by Gandhi, the Mahātmā, in the adventurous experiments in the present century, brought the theory to a large lab where a team as big as a Nation can perform the experiments. These experiments were direct confrontation of *Ahiṁsā* with *Hiṁsā* or violence. The results are evident. But this is not the end of experiments on *Ahiṁsā*. Continued experiments on every sphere of humanity and culture as a whole should be performed, Gandhi said repeatedly, Prof. Upadhyaya concludes. He does not throw the ball in the air, but refers to abundant source material, which can be successfully utilised for research. Is there such zealous academician to enter into such adventrous experimental research ?

The paper appearing in the end and entitled 'Negative Particals in the *anuṣṭubh* feet of the Buddhavaṃsa—a study on their applications' by Devaprasad Guha, is a structural study, perhaps the first of its kind. The entire Pali text *Buddhavaṃsa* has been explored for the study, and the statistical data have been drawn in 15 tables. The learned scholar does not leave the details furnished for nothingness, but thoroughly analyses them for conclusion. Such a study from the pen of an earnest and experienced scholar like Prof. Guha stands as an inspiration to others working in the field.

This article has drawn my attention to another point of religio-philosophical importance, now better to say of socio-cultural importance. Buddhist and Jaina ethics begins with *veramaṇī*. Negative partical is an abbreviation of the word *veramaṇī*. Sk. *virati* and *vrata* its later form, occupy significant position in all the religious codes in India. Should not be there some analytical studies to locate the inner current whether the religio-philosophical concepts are based on negation, or that the positive pastulates give rise to negative ones ?

The monograph on 'Jaina Śramaṇa' by Dr. Phool Chandra Jain is a concise exposition of the external code prescribed for a Jaina śramaṇa. His spiritual development reflects in his external activity. Whatsoever it may be, spiritual development rather governs the external activities of a *śramaṇa*. The same have been codified in *Śramaṇācāra*. A *śramaṇa*, well progressing in spiritual development, becomes in a position to govern even the activities of his senses, mind and body as a whole. He may not allow his external eyes to see let they may remain open, the ears to hear, the nose to smell and so on. He can remain without food and water as long as he so desires. He can remain without sleep. Even his body remains unaffected by weather and environment. In the coldest day, his body needs no clothing, in hottest and in rains no shelter. It is what the Mahāśramaṇa Vardhamāna Mahāvīra experimented for more than thirty years in his life and propounded his successful results of experiments for the welfare of humanity. It is what *Ācārāṅga*, the first sacred book of the Jaina tradition records. Dr. Jain has drawn the sources from *Ardhamāgadhī* and *Śauraseni* Jainā-gamas and also from other Prakrit and Sanskrit works. A detailed monograph on the subject in continuation to the 'History of Jaina Monachism' by S.B. Deo (Deccan College Dissertation series 17) is an urgent need to meet the immediate demand for comparative study of Indian monachism.

A close look in the paper on '*Ahiṃsā*' and the monograph on 'Jaina śramaṇa' show some inner relations. While the article suggests some areas of experimental research on *Ahiṃsā*, the monograph furnishes some details of experiments on *Ahiṃsā* persued by the Jaina *śramaṇas*. Such source material provides the guidelines for further researches undertaken for intensive studies.

The *Saddhamopāyanaṃ*, a Pali Text containing 621 gāthās in 19 chapters, was edited by Rev. Richard Morris and was published in Roman script in the Journal of the Pali Text Society in 1887, Oxford University Press,

London. For his edition the editor had used a manuscript in Sinhalese character, preserved in the British Museum, Oriental No. 2248 and a very accurate edition in Sinhalese character with Sannaye by Batuwantudave Pandit, printed at the Śāstrādhāra Press, Morris writes that the differences between the Ms and the printed text are not very numerous or important. He had noted different readings at the end of the printed text. He had added Index of subjects and words and detailed 'notes and queries' covering 93 pages in print.

The *Saddhammopāyanaṃ* is presented here in Devanāgarī characters for the first time. Devanāgarī version from the Roman edition has been prepared by Dr. Brahmadeo Narayan Sharma. So for no new manuscript of the text has come down in Devanāgarī characters. Morris's edition too was out of print since long. Hence the importance of the text in including here is self evident and Dr. Sharma deserves thanks of scholars and students of Pali for making it accessible. As Dr. Sharma has expressed in his Hindi introduction, a critical edition of *Saddhammopāyanaṃ*, is yet to be prepared in which the notes of Richard Morris need to be utilised.

The *Pañcagati-dīpanaṃ*, a small Pali text of 114 gāthās, was edited for the first time by Leon Feer, and was published in Roman script in the Journal of the Pali Text Society (pp. 152-161) 1884 A. D. Present Devanāgarī version has been prepared by Dr. K. C. Jain. Dr. Jain deserves our thanks for bringing it in Devanāgarī character for the first time. Many such small Pali texts have been published in the aforesaid Journal and deserve to be brought out in Devanāgarī character.

The *Hatthavanagalla-vihāravaṃso* by unknown writer is another Pali text being published here for the first time in Devanāgarī characters. It was published with commentary in Sinhalese characters in 1934 A. D. by Vidyodaya Pariveṇa of Sri Lanka. The Devanāgarī version is prepared by Bhadanta D. Somaratana Thero, a Buddhist monk from Sri Lanka. The treatise eulogises the King Sri Sanghabodhi (307-307 A. D.) who was considered to be a Bodhisattva in Sri Lanka. The date is assigned to 1236-1271 A. D. It has been rightly illuminated in the Preface and *Viññāpanaṁ* in Pali that the work is important not only as an eulogy of a noble character but also as a poem of the category of Campu— a poetical work mixed with verse and prose. The prose style is a kin to that of *Kādambari* of Bāṇabhaṭṭa, a notable Sanskrit poet, and the author has been influenced

by the very same work and the *Jātakamālā* of Āryasūra. As the text was handled by a traditional monk, the importance of restoration becomes more authentic.

The *Taccaviyāro* of Vasunandi Suri, a Prakrit treatise dealing with the Jaina Philosophical concepts and code of conduct of a house-holder, has been edited from a single manuscript, and presented here for the first time. The text is divided into 11 chapters, each dealing with an independent topic of undisputable religio-philosophical importance. However the topics have inter-relation to each other while complete in itself. In the preface and in the Introduction good many details have been furnished. Attention has been drawn to some important points related to the restoration of ancient *āgpmas,* which are lost, cronology of Ācāryas and History of Jaina Church. Some areas for interdisciplinary research have been suggested. The Prakrit text is presented with the cross reference of other works in the foot notes, which are not only important for comparative study but also will help in due course the scholars undertaking the difficult task of accounting the traditional *gāhāsutta,* which seems scattered in several ancient works, but lost as a whole Āgama.

The *Lokottaradharmadane Buddhasya dvātriṃśanmahāpuruṣalakṣaṇāni aśītyanuyañjanāni ca* edited and presented by Dr. N. H. Samtani with his Introduction, is a portion of a Buddhist Sanskrit text *Lokottaradharmadānam.* The manuscript was located by the editor in the Darbar Library, Kathmandu (Nepal). Thirty two special characteristics which make the Buddha a superman, is a matter of significant importance. The list and explanation are found in many other Buddhist texts both in Pali and Sanskrit. The variations in order, terminology and explanation are but natural. The similar sixteen or twenty special characteristics, which make Mahavira the *Tīrthaṅkara,* and can make any one a *Tīrthaṅkara,* are elaborately depicted in Prakrit, Sanskrit and Apabhraṃśa texts of the Jaina Tradition. However they denote spiritual evolution and not the external signs. Gradual spiritual evolution in every previous birth till he becomes a *Tīrthaṅkara,* closely resembles with the concept of a *Bodhisattva.* Dr. Samtani has drawn the attention to the sources in early Pali texts as well as the Māhāyana literature. A comparative and analytical study of the subject can be an independent research project of high importance particularly in the light of the concept of total development of human personality which is one of the original contribution of the Śramaṇas.

The *Khasamaṭīkā*, a Sanskrit commentary by Ratnākaraśānti, on a Buddhist Tantra text entitled Khasama, is presented here for the first time. It is edited by Prof. Jagannath Upadhyaya from two manuscripts—one Palm leaf Ms. in old Nepali script Bhuñjimola and another paper Ms. in Devanāgarī—both discovered in Nepal. A translation of the commentary in Bhoṭa language of Tibet (Tanjore series) has also been utilised.

The *Kasamāṭīkā* is of manifold importance. The commentator not only explains the contents of the Tantra text but at the same time provides many other information about the text. He tells about the metrical composition of each verse of the text enumerating the *gaṇas* and the *mātrās* of each *pāda* of the verse. So much so he tells about the accent of the *svaras* used for linguistic expression (ह्रस्वत्वं पूरणार्थम्, ह्रस्वत्वमर्द्धक्षेप:) etc. the placement of the words in the verse (चकारो भिन्नक्रम:), grammar of the unfamiliar words in Sanskrit, (एदोतोर्युक्तवर्णयोश्च यथादर्शनम्) and not but least Sanskrit form of almost the full original Tantra text. Thus it is not difficult to restore the text from the commentary even if it is not discovered in original independently.

Ratnākaraśānti narrates these facts in brief in the beginning of his commentary with few more informations,

इह द्वित्रिचतु:पञ्चषड्मात्रा: पञ्चधा गणा: ।
प्रायेण द्विपदीवृत्तं पादस्त्रिचतुरैर्गणै: ।।
अपभ्रंशस्तु भाषात्र विकार: संस्कृतस्य च ।
पूरणं ह्रस्वदीर्घत्वबिन्दुद्रुतविलम्बितै: ।। (P. 232)

In the Bhoṭa translation of the commentary, these detaills are not found.

Ratnākaraśānti quotes some other Tantra texts viz 1) Srī-Guhyasamāja (pp. 233-246), 2) Srī-Paramādya (p. 234), 3) Sarvarahasyatantra (p-235), 4) Srīsamāja (p. 235), and 5) Vajraśikhara (P. 236). Further he says in clear words that this (Khasama-Tantra) is the uttaratantra of all the Tantras—*Sarvatantrāṇāmuttaratantramidam* (p. 235). He narrates the importance of the present Tantra in the following words,

*asmintantre sulabhā siddhiritikhyāpayituṃ dvipadi ṣaṭkamāha* (p. 253).

The commentator indicates more than once that he has before him more than one manuscripts of Khasamatantra with different readings. He says :—*jei iti kvacit pāṭhaḥ* (p. 242), *kvacit pustake mahatvasya stāne*

*svabhāvaśabdaḥ paṭhyate* (p. 236), *anye tu caturthapādam na paṭhanti tripādikametad-iti ca-āhu* (p. 252).

Ratnākaraśānti's contribution is of special significance because he analyses the Śunyavāda Treatises in Vijñānavāda. His commentry of *Abhisamayālaṅkāra* and *Pindārtha* are well known. His date is also almost decided. He florished during the regime of Caṇaka or Mahipāla of Pala dynasty at about 974 to 1026 or 978 to 1030 A.D.

In brief it can be said that the Kasama Tantra was composed in Apabhraṃśa and belong to the Tradition of Buddhist Siddhas. As the editor Prof. Jagannath Upadhyay is working on Tantras and promises in his brief preface to present a study, it is wise to await for critical edition of the original Kasamatantra and a masterpiece of study from the pen of a scholar well equipped with traditional learning and working with great enthusiasm.

At the end appears the 'Survey and bibliography of Higher Education and Research in Prakrits and Jainology in the Universities of India'. It elaborately furnishes the details in historical persceptive with latest developments. It can be fruitfully utilised by researchers in the field. Further it serves as guidelines for advancement of extensive and intensive research in Prakrits and Jainology. A supplement to it, and 'Research priority in Prakrits and Jainology' is also an urgent need.

The details furnished above introduce the Faculty Journal to a larger community of scholars all over the world particularly to whom our national language and Devanāgarī characters stands a bit difficult. It is hoped that this will also generate a spirit and create a good deal of interest in our national language and Devanāgarī characters for the study and clear understanding of the cultural heritage of this Nation from direct sources.

It is my duty to express on behalf of the Board of Editors and my own behalf, a sense of gratitude to our learned Vice-Chancellor Professor Gaurinath Shastri who stands as an inspiration to high academic pursuit. This *Vidyātīrtha* is fortunate enough as most of the Vice-Chancellors at present, and the Principals at the stage of college, had been great academicians. The Journal was planned under the guidence of the outgoing Vice-Chancellor Professor Badarinath Shukla who showed his special interest in it. It is facinating that it is released during the silver jubilee of the University, under the patronage of present Vice-Chancellor who himself is

a scholar of repute. His '*Śubhāsaṃsa*' (printed at the begining) expresses his extreme interest in intensive research and stands as an inspiration to every earnest researcher.

Saṅkāya-Patrikā is one of the achievements of the co-ordinated efforts of the Faculty members and colleagues in other Universities. The words of thanks cannot be better than to say that 'we wish this spirit to be continued'.

The co-operation of the publication Department of the University always makes our task easier because of the academic interest of the officers. Our sincere thanks are due to them. Suggestions, comments and criticism are the assets of a sincere researcher, and we will welcome it. Like our other adventurous experiments if the Faculty Journal results in success, it will generate some new spirit.

**—Gokul Chandra Jain**

# अनुक्रम


अहिंसा : अध्ययन की एक दिशा .... ३-२४
—प्रो. जगन्नाथ उपाध्याय

सद्धम्मोपायनं ( पालि ) .... २५-८८
—डॉ. ब्रह्मदेवनारायण शर्मा

हत्थवनगल्लविहारवंसो ( पालि ) .... ८९-१२४
—भदन्त सोमरतन थेरो

पञ्चगतिदीपनं ( पालि ) .... १२५-१४०
—डॉ. कोमलचन्द्र जैन

तच्चवियारो ( प्राकृत ) .... १४१-२०२
—डॉ. गोकुलचन्द्र जैन

लोकत्तरधर्मदाने द्वात्रिंशन्महापुरुषलक्षणानि (संस्कृत).... २०३-२२४
—डॉ. एन. एच. साम्ताणी

खसमानामटीका (संस्कृत) .... २२५-२५६
—प्रो. जगन्नाथ उपाध्याय

जैन परम्परा में श्रमण और उसकी आचार संहिता .... २५७-२९२
—डॉ. फूलचन्द्र जैन

The negative particals in the Buddhavaṃśa २९३-३०८
—Devaprasad Guha

Higher Education and Research in Prākrits and Jainology .... ३०९-३७४
—Dr. Gokul Chandra Jain

सब्बे तसन्ति दण्डस्स सब्बेसं जीवितं पियं।
अत्तानं उपमं कत्वा न हनेय्य न घातये॥

—धम्मपद, गाथा १३०।

—सभी प्राणी दण्ड से आतंकित होते हैं। सभी को अपना जीवन प्रिय है। अतः सबको अपना-जैसा समझकर न किसी की हिंसा करे न आघात पहुँचाए।

जह ते न पिअं दुक्खं जाणिय एमेव सव्वजीवाणं।
सव्वायरमुवउत्तो अत्तोवम्मेण कुणसु दयं॥

—समणसुत्तं, गाथा १५०।

—जैसे तुम्हें दुःख प्रिय नहीं हैं, वैसे ही सब जीवों को दुःख प्रिय नहीं हैं। अतः सबको अपना-जैसा समझ पूर्ण आदर के साथ सब पर दया कर।

# अहिंसा : अध्ययन की एक दिशा

जगन्नाथ उपाध्याय

अहिंसा भारतीय परम्परा में एक विकसनशील आध्यात्मिक प्रयोग है और विभिन्न प्रयोगों के द्वारा ही वह एक उच्चतम मानसिक गुण तथा नीति-धर्म के रूप में विकसित हुई है। अहिंसा का स्वरूप प्रयोगात्मक इस रूप में रहा है कि वह अन्य अनेक आध्यात्मिक तत्त्वों की तरह पूर्व से विश्वास-प्राप्त धर्म नहीं, प्रत्युत उसके पीछे व्यावहारिक परिणतियाँ और साधकों के अनुभवों के साक्ष्य दीख पड़ते हैं। इस प्रकार व्यावहारिक अनुभव और मानसिक साधना के द्वारा यह एक उपार्जित तथ्य के रूप में प्रस्तुत है, जो सदा विकसमान स्थिति में रहा है। इस विकासक्रम में अहिंसा जब तक अधिक व्यक्तिगत रही है, तब तक उसका व्यवहार क्षेत्र में सामान्य परीक्षण नहीं हो सकता था, किन्तु प्राचीन काल में ही जैसे-जैसे व्यक्तिगत अनुभवों की व्यावहारिक सिद्धि के रूप में सम्भावना की जाने लगी, वैसे-वैसे उसके वैज्ञानिक तथ्य के रूप में विकसित होने की धारणा पुष्ट होती गई। बीसवीं शताब्दी में महात्मा गाँधी ने इस आध्यात्मिक तत्त्व को व्यावहारिक तथ्य के रूप में लाकर खड़ा कर दिया। उन्होंने इस क्षेत्र में युगान्तकारी साहस का परिचय दिया और इसके लिए उन्होंने राजनीति का क्षेत्र चुना, जो व्यावहारिक दृष्टि से बहुत ही विषम और जटिल होता है, इसके लिये धर्म और इतिहास में कूटनीति या अनीति को भी ग्राह्य, न्याय्य और क्षम्य माना है। गाँधी जी के महान् प्रयोगों ने इस दिशा की अग्रिम सम्भावनाओं को बहुत ही मुखरित कर दिया। अब हम इस स्थिति में हैं कि अहिंसा के इतिहास का तर्कसम्मत वैज्ञानिक अध्ययन कर सकें और इसकी नयी व्यावहारिक सम्भावनाओं पर अपना विचार व्यक्त कर सकें।

## अहिंसा की प्राचीनता

प्राचीन भारतवर्ष में अहिंसा के विकास के दो क्षेत्र रहे हैं—एक व्यक्तिगत साधना का तथा दूसरा व्यावहारिक कल्पना का। व्यक्तिगत साधना के रूप में विकास का एकमात्र श्रेय योगशास्त्र को है और उसकी व्यावहारिक सम्भावनाओं का सुविस्तृत विवेचन बौद्ध जातकों, महाभारत, त्रिपिटक, जैन आगमों एवं कथाओं में तथा इनके वर्ण्य विषयों पर जो पश्चाद्वर्त्ती साहित्य काव्य, नाटक, पुराण आदि लिखे गये हैं, उनके ऊहापोह के साथ वर्णित है।

योग की प्रामाणिकता में चार्वाक और मीमांसकों को छोड़कर किसी भी भारतीय दार्शनिक परम्परा में विवाद नहीं रहा है। यह स्पष्ट है कि योग में भी विश्वासलब्ध तत्त्वों की भावना के लिए पर्याप्त अवकाश है। इसके आधार पर परस्पर मतभेद भी रहा है, किन्तु अहिंसा की स्थिति उनसे भिन्न है। मतभेद रखते हुए भी सभी एकमत से अहिंसा की उपयोगिता को स्वीकार करते हैं। परिभाषा और विश्लेषण में भी प्रायः सभी समान हैं। अहिंसा की गणना बौद्धों के अनुसार 'शील' में, वैदिकों के अनुसार 'यम' में जैनों के अनुसार 'अणुव्रतों' में की गई है, जो वास्तव में प्रधान रूप से योग नहीं, योगाङ्ग हैं। यह अन्य नैतिक एवं व्यावहारिक दुर्गुणों—चोरी, असत्य, सुरापान आदि की विरतियों के साथ पठित है। इस प्रकार अहिंसा को अतर्क्य तत्त्व नहीं माना गया है। यही कारण है कि बहुत प्राचीनकाल में ही प्रयोग की दृष्टि से अहिंसा के क्षेत्र को बहुत व्यापक समझा जाने लगा था। उसे बौद्धों ने 'अप्रमाण' जैनों ने 'महाव्रत' तथा पातञ्जलों ने 'सार्वभौम महाव्रत' की संज्ञा दी है। इस प्रकार प्राचीनकाल में ही अहिंसा के निरपवाद नियम होने की क्षमता आकलित कर ली गयी थी। पतञ्जलि यह स्वीकार करते हैं कि अहिंसा जाति, देश और काल की सीमाओं से बँधी हुई नहीं है—

**"जातिदेशकालसमयानवच्छिन्नाः सार्वभौमा महाव्रतम् ।"** २।३१

पुराने यज्ञवादियों ने तथा उनके पोषक मीमांसकों ने अहिंसा को सीमित करने का विपुल प्रयास किया है। उसमें उनको आंशिक सफलता भी मिली है। योगियों ने भी लोक व्यवहार में विविध विवशताओं के कारण अपने ढंग से अहिंसा की सीमा मानी है, किन्तु धार्मिक आधार पर नहीं। यहाँ तक कि वैदिक योगियों ने भी अहिंसा के समक्ष हिंसक यज्ञादि की श्रेष्ठता को कभी स्वीकार नहीं किया। योगियों के प्रभाव से मनु आदि धर्मशास्त्रकारों तक को यज्ञ के एक श्रेष्ठ विकल्प के रूप में अहिंसा को स्वीकार करना पड़ा। मनु किसी एकदेशी आचार्य का मत बताते हैं कि वे लोग यज्ञशास्त्रवेत्ता हैं, किन्तु उसका अनुष्ठान न करके सदा विषयों का होम इन्द्रियों में करते हैं—

**"एतानेके महायज्ञान् यज्ञशास्त्रविदो जनाः ।**
**अनीहमानाः सततं इन्द्रियेष्वेव जुह्वति ॥"** (म. ४।२२)

मनु स्वयं भी कहते हैं कि सभी श्रेयस्कर एवं अनुशासन पूर्ण कार्य अहिंसा से ही सम्पन्न हो सकते हैं—

**"अहिंसयैव भूतानां कार्यं श्रेयोऽनुशासनम् ।"** (म. २।१५९)

उक्त तथ्यों के आधार पर अहिंसा की मान्यता के संबन्ध में सभी भारतीय विचारकों का जो ऐकमत्य मालूम होता है, वह इतिहास के अनेक घात-प्रतिघातों

का समन्वित परिणाम है, जिसे हम परवर्ती काल की भारतीय संस्कृति में प्रतिफलित पाते हैं। किन्तु अहिंसा की मूल समस्या का हम तब तक आवश्यक विश्लेषण और समाधान नहीं कर पाएँगे, जब तक प्राचीन भारत की उन स्पष्ट दो धाराओं को ध्यान में नहीं रखेंगे, जिन्हें प्रवृत्ति और निवृत्ति अथवा ब्राह्मण और श्रमण अथवा ऋषि एवं मुनि अथवा हिंसक एवं अहिंसक नाम से जाना जाता है। इन दोनों प्रकार की धाराओं में भारतवर्ष का सम्पूर्ण बाह्य और आन्तर जीवन विभक्त रहा है। सम्पूर्ण भारतीय इतिहास में इस विभाजन को हम कभी अस्पष्ट, कभी ईषत् स्पष्ट और कभी अन्तर्लीन पाते हैं। वर्तमान भारतीय जीवन भी इस विभाजन से अछूता नहीं है। इन सूक्ष्म तथा स्पष्ट प्रवृत्तियों के विश्लेषण के बिना भारतीय जीवन के अन्तरंग को समझना सम्भव नहीं है, न तो इसके बिना भारतीय समाज को कोई निर्बाध दिशा ही दी जा सकती है। इन विकासधाराओं के समुचित ज्ञान पर ही अहिंसात्मक प्रयोगों का वर्तमान और भविष्य बहुत कुछ निर्भर है। भारतीय परिवेश में अहिंसा का अन्तर्राष्ट्रीय प्रयोग भी एक भिन्न प्रकार का ही होगा, इस तथ्य की ओर भी हमें ध्यान रखना होगा।

**अहिंसा : श्रमण एवं वैदिक**

अहिंसा का तत्त्व-ज्ञान और उसका प्रयोग श्रमणधारा की विशेषता है। इसका प्रारम्भ महावीर और बुद्ध से ही नहीं, प्रत्युत इसके प्रारम्भिक संकेत ऋग्वेद, ब्राह्मण ग्रन्थों तथा विभिन्न प्रकार के प्राचीन सांख्य सम्प्रदायों में भी मिलते हैं। सम्भवतः इस प्रकार के सभी विचारक प्राचीन श्रमण-धारा के अनुयायी थे। महावीर और बुद्ध ने अपने सामाजिक और धार्मिक आन्दोलनों से इसे ऐसा महत्त्व प्रदान किया, जिससे इसके अनुरूप एक ओर तत्त्वज्ञान और आचार का विकास हुआ, दूसरी ओर हिंसासम्मत यज्ञयागादि विविध कर्मकाण्डों का विरोध भी खड़ा हुआ। श्रमण शम-प्रधान और निवृत्तिवादी थे। इनका प्रधान कर्त्तव्य था जीवनशोधन और उद्देश्य था—दुःखनिवृत्ति या निःश्रेयस। ब्राह्मणों का उद्देश्य ऐहिक एवं आमुष्मिक सुख-भोग था और उनका प्रधान प्रयास था समाज में एक ऐसे सुदृढ़ वर्ग की सुरक्षा एवं व्यवस्था, जिसे विद्या, रक्षा और धन की किसी प्रकार कमी न हो। निवृत्ति-वादियों में भी सर्वांश में समानता नहीं थी। बुद्ध में अपने सद्धर्म के विस्तार का अदम्य उत्साह था। वह विशेष प्रज्ञा के प्रकाश में ही सम्भव था, अतः उन्होंने प्रज्ञा पर विशेष जोर दिया। महावीर ने व्यक्ति की शुद्धि और उसके आचार को विशेष महत्त्व दिया। दोनों में सम और शम, समता और शान्ति ऐसी समान मान्यताएँ थीं, जिन पर चलकर अहिंसा का विकास सम्भव होता। ब्राह्मणों का झुकाव सुख और व्यवस्था की ओर होने के कारण उनका विरोध विषमता, युद्ध या अशान्ति के

प्रति नहीं था। अतः उनका आकर्षण अहिंसा की तरफ तब तक नहीं हुआ, जब तक यह संभावना खड़ी नहीं हो गई कि अहिंसा भी यथा सम्भव सुख और व्यवस्था का साधन बन सकती है। श्रमण जिस समाज में रहते थे वह बड़ा ही विषम और कोलाहलपूर्ण था। बुद्ध ने मानव प्रजा को थोड़े पानी में छटपटाती मछलियों के समान तड़फड़ाते देखकर, विश्व कितना भयाक्रान्त है, इसका अनुभव किया—

**"फन्दमानं पजं दिस्वा मच्छे अप्पोदके यथा।"**

इसमें समता और शान्तिमूलक व्यवस्था अवश्य थी, अतः इसके लिए यह आवश्यक हुआ कि वे व्यक्तिगत अहिंसा का समाजोन्मुख प्रयोग करें। इन दोनों धाराओं के कारण शताब्दियों-शताब्दियों तक हिंसा और अहिंसा के सामर्थ्य तथा धर्म्य-अधर्म्य के सम्बन्ध में ऊहापोह एवं शास्त्रार्थ होता रहा। यह कार्य विचार और साधना के क्षेत्र में ही नहीं, प्रत्युत सामाजिक और व्यावहारिक क्षेत्र में भी हुआ।

यद्यपि अहिंसा के विकास की दृष्टि से अब तक भारतीय इतिहास का परिशीलन नहीं किया गया है, तथापि इस प्रकार के अध्ययन के लिए पर्याप्त सामग्री विकीर्ण रूप में मिलती है। अति प्राचीन काल में जैनों में नेमिनाथ, पार्श्वनाथ और महावीर द्वारा किये प्रयोगों का संग्रह होना चाहिए। कहा जाता है कि तीर्थंकर नेमिनाथ के विरोध से विवाह आदि उत्सवों में होने वाले पशुओं का वध और मत्स्य, मांस, सुरा आदि जैसी फिजूलखर्ची बन्द हुई थी। काशीराज अश्वपति के कुमार पार्श्वनाथ ने उस समय की प्रचलित तपस्याओं द्वारा होने वाली अनेकानेक प्रकार की हिंसाओं का विरोध किया था। महावीर स्वामी के कार्यों का साक्ष्य प्राचीन जैनागमों में सुरक्षित ही है।

भगवान् बुद्ध अहिंसात्मक आन्दोलन के प्रवर्तकों में महानायक हैं, जिन्होंने व्यक्ति, समाज और धर्म के क्षेत्र में प्रचलित हिंसा का एक साथ विरोध किया। उन्होंने अपनी आलोचनाओं से हिंसा के विरोध में केवल लोकमत ही तैयार नहीं किया, अपितु हिंस्र राजन्यों और ब्राह्मणों के बीच उपस्थित होकर हजारों-हजार यज्ञीय पशुओं को छोड़वाया और यज्ञयूपों को तोड़वाया। [देखें दी. नि. कूटदन्तसुत्त] उन्होंने अपने सैकड़ों-सैकड़ों अनुयायियों को स्वयं अहिंसक आचरण एवं व्यवहार का प्रशिक्षण दिया, जो हिंसक समाज में पहुँच सद्धर्म का प्रचार करें तथा विरोधी के प्रति मरणान्त अपनी अहिंसक वृत्ति को न छोड़ें। बुद्ध का कहना था कि दोनों तरफ से डंडे और भाले चलते हों, उनकी चोट से अंग-अंग छिद गया हो, उतने पर भी हमारे अनुयायी के मन में दोस (द्वेष) आ जाए तो वह धर्मशासन की रक्षा नहीं कर सकता। इस परिस्थिति में घिरा हुआ व्यक्ति हिंसक को यह दिशा दे—

**"न चेव नो चित्तं विपरिणतं भविस्सति, न च पापिकं वाचं निच्छारेस्साम, हितानुकम्पी च विहरिस्साम, मेत्तचित्ता न दोसन्तरा ॥"**

(मज्झि० ककचूपमसुत्त)

दो सीमाओं में स्थित नदी के पानी को लेकर लिच्छवी और बज्जियों के बीच होने वाले संघर्ष को बुद्ध द्वारा बचाने का प्रयास, उनके द्वारा अंगुलिमाल जैसे भयङ्कर डाकुओं को सुधारने का प्रयत्न अहिंसक प्रयोगों की सफलता का निदर्शन है। जैन एवं बौद्ध साहित्य में वर्णित ऐसी घटनाओं का वैज्ञानिक अध्ययन करके अहिंसा की शक्ति की व्यापक सम्भावनाएँ समझी जानी चाहिए।

**अहिंसा : अध्ययन सामग्री**

यह जानने की बात है कि बौद्ध एवं जैन धर्मों के अनुयायियों उनके गणतन्त्रों और राजाओं द्वारा समाजसुधार और धर्मप्रचार का कौन सा अहिंसक मार्ग अपनाया गया था, जिससे कहीं भी विपक्षियों के खून का एक कतरा भी नहीं गिरा और शताब्दियों-शताब्दियों तक प्रजा पर श्रमण विचारों का प्रभाव छाया रहा। देश में ही नहीं, सुदूर विदेशों तक सैकड़ों और हजारों की संख्या में निहत्थे बौद्धभिक्षु पहुंच कर धर्म का अटूट प्रभाव स्थापित कर सके थे। उसके पीछे कुछ ऐसी अदम्य शक्तिओं का संकेत हैं, जिससे हजारों कुर्बानियों के बाद भी पीछे न हटकर उसकी प्रेरणा से धर्म आगे ही बढ़ता गया। हमें एशिया के विभिन्न देशों के ऐतिहासिक साक्ष्यों के आधार पर उस कार्यविधि का अध्ययन करना होगा। अवश्य ही उससे विभिन्न प्रकार के अहिंसात्मक प्रयोग सामने आयेंगे। अपने देश में ही अशोक और उनके पुत्र एवं पौत्र, कनिष्क, कलिंगराज खारवेल, गुर्जर प्रतिहार सिद्धराज, कुमारपाल, धर्मपाल, आदि ऐसे दर्जनों ऐतिहासिक राजाओं के नाम हैं, जिनकी शासन विधि के आधार पर हम ऐसे निष्कर्ष निकाल सकते हैं, जो अहिंसा के विकास में महत्त्वपूर्ण सिद्ध होंगे।

अहिंसा के सम्बन्ध में किसी निष्कर्ष पर पहुंचने के लिए श्रमण एवं ब्राह्मणों द्वारा अहिंसा या हिंसा की श्रेष्ठता और उपयोगिता सिद्ध करने के लिए काव्य, कथा, पुराणों और जातकों में लिखित ऐतिहासिक अर्ध-ऐतिहासिक या अनैतिहासिक घटनाओं के संयोजन करने का जो भावात्मक एवं कलात्मक प्रयास किया गया है, उससे भारतीय संस्कृति के हिंसा-अहिंसा प्रधान पक्षों पर महत्त्वपूर्ण आलोक पड़ता है। उससे दोनों पक्षों की समन्वयात्मक प्रवृत्ति का भी अध्ययन होता है। इसमें महाभारत के अनेकानेक स्थल जैसे श्रीमद्भगवद्गीता आदि, अश्वघोष, कालिदास के काव्य-नाटक, आर्यशूर, सुबन्धु, बाण के काव्य सहायक होंगे। इसी प्रकार प्राकृत काव्य और अन्य जैन ग्रन्थों में पउमचरिय, रयणचूडरायचरिय, निशीथ-चूर्णि,

उपदेशमाला, कथाकोश आदि इस प्रकार के अध्ययन में उपयोगी हैं। उदाहरणस्वरूप व्याघ्री जातक के आदर्श को लें—बोधिसत्त्व ने दूर से भूख से तड़फड़ाती व्याघ्री को, जो तत्काल प्रसव से पैदा हुए अपने ही बच्चों को खाने जा रही थी, देख, अपने अनुयायी शिष्य को कुछ ले आने के लिए भेज कर स्वयं अपने को ही समर्पित कर दिया और व्याघ्री के बच्चों को और अपने शिष्य को बचा लिया। ढूँढ़ते हुए शिष्य ने अन्त में गुरु की हड्डियाँ ही प्राप्त कीं। इस अहिंसक आदर्श के जबाब में कालिदास के रघुवंश में गुरु की गौ नन्दिनी को बचाने के लिए व्याघ्र के समक्ष अपने को समर्पित न करके क्षत्रिय धर्म के अनुसार दिलीप ने बाण खींचा, किन्तु तरकस से हाथ सट जाने के कारण स्वयं अपने को ही अर्पित कर देना चाहा। इस घटना की पूरी संरचना और वहाँ के कथोपकथन से क्षत्रिय धर्म की श्रेष्ठता और हिंसा की कथंचित् उपयोगिता स्पष्ट की जाती है। अश्वघोष और कालिदास के सभी काव्य एवं नाटक इस दृष्टि से हिंसा-अहिंसा के बीच वाद-प्रतिवाद के रूप में मिलते हैं। महाभारत भी इस दृष्टि से बहुत ही सम्पन्न है। गीता के अतिप्रसिद्ध प्रसंग को ही लें— अर्जुन द्वारा प्रारम्भ में यद्यपि उत्कृष्ट कोटि की त्यागपूर्ण अहिंसा-वृत्ति का उल्लेख कराया गया है, किन्तु उसके जबाब में पूरी गीता में अहिंसा के गुणों को मात्र अनासक्ति से ही समन्वित कर क्षात्र-धर्म और हिंसा को ही श्रेष्ठ रूप में खड़ा किया गया है। इस प्रकार के प्रसंगों के सूक्ष्म अध्ययन से हम केवल अपनी संस्कृति को ही नहीं पहचानेंगे, अपितु उससे हमें हिंसा और अहिंसा के मूलभूत प्रश्नों को लेकर आधुनिक सन्दर्भ में भी सोचने में सहायता मिलेगी।

भारतीय जीवन में अहिंसा के सम्बन्ध में हजारों वर्षों से अन्तःशोध तथा व्यावहारिक प्रयोग चल रहे हैं, किन्तु अभी तक वे अपनी प्रयोगावस्था में ही हैं। किसी प्रयोग को दर्शन की कोटि में आने के लिए यह आवश्यक है कि विभिन्न प्रयोगों और मान्यताओं के आधार पर विचार प्रतिफलित हों और वे परम्परागत विचार प्रयोगों से समर्थित एवं परीक्षित हों। भारतवर्ष ने इस विषय में ऐतिहासिक-अनैतिहासिक विस्तृतकाल में जो अनुभव प्राप्त किये हैं, किसी निष्कर्ष पर पहुंचने के लिए उनका पर्याप्त विश्लेषण होना चाहिए। भगवान् महावीर और बुद्ध ने अहिंसा का दार्शनिक आधार भी प्रस्तुत किया है। इस दृष्टि से अनेकान्तवाद और मध्यममार्ग का अध्ययन किया जाना चाहिए। इसी प्रकार परवर्ती वैष्णव आचार्यों द्वारा भी इस दिशा में कुछ कार्य किया गया है, जिसका मूल्यांकन महत्त्वपूर्ण होगा। इन दृष्टियों से इस निबन्ध में कुछ ऐतिहासिक और सांस्कृतिक तथ्यों की ओर ध्यान आकृष्ट किया गया है। किन्तु यह सब अहिंसा का बहिरंग स्वरूप है। उसका जो अन्तरंग है, अर्थात् उसके अपने अन्दर का ही स्वगत विकास है, जो विशेष रूप से मानसिक और आध्या-

त्मिक साधना का क्षेत्र है, वह व्यक्तिगत किन्तु सफल प्रयोग की दृष्टि से बहुत ही महत्त्वपूर्ण है। इस अन्तरंग विवेचन में यह देखा जा सकता है कि प्राचीन भारत की मनीषा या उत्क्रान्ति अहिंसा के विकास की किस मंजिल तक पहुंची थी और बाद में महात्मा गांधी के युगान्तकारी प्रयासों से सामाजिक एवं राजनीतिक प्रयोगों से उसमें क्या प्रगति हुई। इसके आधार पर हम अहिंसा के भविष्य की संभावनाएँ भी आकलित कर सकते हैं।

## अहिंसा का उद्गम

मानवीय विकास के किस स्तर पर किस क्रम में मानव-मन में अहिंसा का बीज अंकुरित हुआ होगा, इसका अध्ययन महत्त्वपूर्ण होते हुए भी यहाँ विकसित समाज के बीच ही उसके उद्गम को समझना अभीष्ट है। किसी स्थान-विशेष में कब और कैसे इसका विकास हुआ, इसका निश्चय करना भी कम कठिन नहीं है। यहाँ तक कि ऐतिहासिक तिथियों के आधार पर यह नहीं कहा जा सकता है कि अहिंसा का उद्गम भारतवर्ष में कब और कहाँ हुआ, किन्तु इतना विश्वास पूर्वक कहा जा सकता है कि दिन-प्रतिदिन के व्यावहारिक घात-प्रतिघातों में से ही यह भावना उद्गत हुई होगी। उसका काल ऋग्वेद के बाद भगवान् बुद्ध तक, लगभग एक सहस्र वर्षों का होना चाहिए। यह काल ऐसी संस्कृति और धर्म-विशेष को प्रतिष्ठित करने का है, जो अपने को जाति, विद्या और शक्ति में बहुजन से श्रेष्ठ समझती थी और एकराट्, अधिराट् राज्यों के विस्तार के लिए तत्पर थी। तत्कालीन समाज में आध्यात्मिक दृष्टि से चेतन लोगों को प्रतिदिन की नोच-खसोट, युद्धों की खून-खराबी, यज्ञ-यागादि, धार्मिक कर्मकाण्डों के नाम पर पशुहिंसा, सुरामैरेय, हिरण्यादिदान से महीनों और वर्षों चलने वाले सत्रों के कोलाहल में अपने को मानसिक दृष्टि से सन्तुलित रखना तथा व्यावहारिक बाधाओं से बचाए रखना मुश्किल होने लगा होगा। इस विषम स्थिति में से ही कुछ मनीषियों को पहले समाज के प्रति उदासीनता की वृत्ति पैदा हुई होगी। किन्तु उदासीनता पुरुषकार को सीमित करने लगती है और वह व्यक्ति की दृष्टि से भी समस्याओं का पूरा हल नहीं देती, अतः उन्हें किसी ऐसी शक्ति की तलाश होगी, जिसके द्वारा वे विरुद्ध परिस्थितियों में भी अपने को अविचलित एवं निःसंग रख सकें और समाज पर भी अपने विशेष आचरण का अनुकूल प्रभाव डाल सकें। इस चिन्तन एवं शोध-प्रक्रिया में से ही अहिंसा-वृत्ति का भान होने लगा होगा। ऐसे उदासीन मुनियों का अपनी गुफाओं के इर्द-गिर्द आने जाने और रहने वाले पशुओं से सम्पर्क होता होगा। फलतः अपने प्यार और संग का प्रभाव उन विजातीय सहवासियों पर पड़ता देख उन्हें अपने मानसिक गुण और सौम्य व्यवहार पर भरोसा बढ़ता गया। इसी पर

से उन्हें यह सूझने लगा होगा कि मनुष्य और पशुओं के बीच यदि इस प्रकार के सौमनस्य की संभावना है, तो मनुष्य-मनुष्य के बीच वह सम्भव क्यों नहीं? समाज में उत्तरोत्तर बढ़ती हुई अशान्ति और वैषम्य का अन्त न देख कर परम्परा से प्रचलित और शास्त्रों में प्रतिपादित इन धार्मिक एवं सामाजिक कार्यकलापों के प्रति जनसाधारण में उनका महत्त्व घटने लगा और तत्त्वचिन्तकों के प्रयासों से कुछ नये निष्कर्ष निकलने लगे। द्वेषपूर्ण कार्यों से, हिंसापूर्ण अनुष्ठानों से, भोग-विलास से, लोक में फैले द्वेष, अशान्ति और दुःख को मिटाया नहीं जा सकता, यह तथ्य स्पष्ट होने लगा। इन मानसिक प्रतिघातों में से अहिंसा का स्वरूप स्पष्ट होने लगा।

ऊपर वर्णित चित्र के पीछे केवल सम्भावनाएँ नहीं हैं, अपितु उसकी प्रामाणिकता के लिए अथर्ववेद, उपनिषद्, महावीर और बुद्ध के समसामयिक समाज में व्याप्त दुरवस्था तथा उसके विरोध में विविध विरक्त सम्प्रदायों तथा महावीर, बुद्ध आदि महापुरुषों द्वारा किये गये आन्दोलन एवं प्रवचन साक्षी हैं।

**अहिंसा : चेतना और कर्म**

अहिंसा के स्थूल संकेतों का उद्‌गम व्यावहारिक घात-प्रतिघातों के बीच संभव है, किन्तु उतने मात्र से उसे प्रतिष्ठा और मान्यता नहीं मिल सकती थी। प्रतिष्ठा के लिए कोई सूक्ष्म और गम्भीर आधार चाहिए जो मनुष्य में महत्त्वपूर्ण स्थान बना सके, ऐसा उसके मानसिक गुण ही हो सकते हैं। वास्तव में व्यवहार का केवल बाह्य-पक्ष किसी भी कर्म के अच्छा या बुरा होने का निर्णायक नहीं हो सकता। कर्म का मूल उसकी चेतना है। उस प्रेरक चेतना के विश्लेषण के आधार पर ही नैतिक दृष्टि से सदाचार और अनाचार का निर्णय लिया जा सकता है। इसी दृष्टि से बुद्ध ने चेतना को ही कर्म कहना उचित समझा—

**"चेतनाहं भिक्खवे, कम्मं वदामि। चेतयित्वा कम्मं करोति कायेन वाचाय मनसा।"**

(अ० ३-४१५)

चेतना ही अपने साथ सभी प्रकार की वृत्तियों को लेकर कार्यविशेष में जुटती है और उसी का अनुसरण मनुष्य के काय, वाक् और मन भी करते हैं। जैनों का 'भाव-कर्म' अन्य द्रव्य कर्मों से श्रेष्ठ है, जो एक प्रकार की चेतना है, वह आत्मा में संस्कारविशेष के रूप में स्थित रहती है—

**"स्वयमेवात्मनाऽऽत्मानं हिनस्त्यात्मा प्रमादवान्।"** (सर्वार्थसिद्धि, सू० ७।१३)।

प्राचीन वैदिकों में सत्कर्म, दुष्कर्म सभी देवताओं के या ईश्वर के हाथ था, किन्तु परवर्ती सांख्य से प्रभावित होकर त्रिगुणों के आधार पर उनका उद्‌गम और

निर्णय स्वीकार किया गया, जो बुद्धि का ही धर्म था। इसीलिए बाद में सांख्य के माध्यम से वैदिक परम्परा मे अहिंसा का महत्त्व बढ़ा हुआ पाया जाता है। परवर्ती काल में अहिंसा को सभी ने मानसिक गुण मान लिया, किन्तु उसमें भी प्रमुखता-अप्रमुखता की दृष्टि से और प्रयोग-भेद से बहुत बड़ा अन्तर है। जैन और वैदिक उसके बाह्य रूप पर अधिक जोर देते हैं, क्योंकि वे बौद्धों की तरह मन या चेतना को ही कर्म नहीं मान लेते। यह तब और स्पष्ट हो जाता है, जब पाप के प्रायश्चित्त के लिए जैन और वैदिक तप के द्वारा विविध प्रकार से देह को दण्डित करते हैं अथवा यज्ञ में पशुओं का वध और अधिकाधिक द्रव्य व्यय कर देते हैं। नालन्दा में बुद्ध के समक्ष दीर्घतपस्वी नाम के एक जैन निगंठ साधु ने अपने शास्ता महावीर का सिद्धान्त कायदण्ड, वाग्दण्ड और मनोदण्ड बताया तो बुद्ध ने अपना सिद्धान्त कायकम्म, वचीकम्म तथा मनोकम्म कहा और उसमें भी बुद्ध ने काय और वाक् कर्मों को आनुषङ्गिक बताया और एकमात्र मनः कर्म को ही महत्त्व दिया। बुद्ध कहते हैं कि सभी मनुष्य चित्तगत क्लेशों से दुःखी हैं और उसके मिटाने से ही दुःख मिटेंगे। यदि चित्त सुरक्षित न रहा तो काय, वाक् तथा मनः कर्म सभी असुरक्षित हो जाएँगे। बुद्ध कर्म की सत्ता वहाँ मानते हैं, जहाँ से वह उठता है और वह मन है, काय और वाक् उसका विज्ञापन मात्र करते हैं—

**"अहं तपस्सि, तिण्णं कम्मानं मनोकम्मं महासावज्जतरं पञ्ञपेमि।"**
(म० नि० उपालि सु०)

इसीलिए उनकी अहिंसा जैनों से भिन्न हो जाती है। जैन किसी भी दशा में मांसाहार को नहीं स्वीकारते, जबकि बुद्ध चित्त से उसका प्रत्यक्ष सम्बन्ध होने पर ही निषिद्ध मानते हैं। सिंह सेनापति के यहाँ बुद्ध और संघ के मांस-भोजन पर जैनों ने नगर में—**"अज्ज सीहेन थूलं पसुं बधित्वा समणस्य गोतमस्स भत्तं कतं"** ऐसा कहकर हाहाकार मचा दिया। उस समय बुद्ध ने बताया कि यदि उसी उद्देश्य से वध किया गया हो और वह ज्ञात हो तो उसे नहीं खाना चाहिये, इसलिए—

**"अनुजानामि भिक्खवे, तिकोटिपरिसुद्धं मच्छमंसं अदिट्ठं असुतं अपरिसंकितं ति।"**
(वि० पि० महाभेषज्जसुत्त)

एक ब्राह्मण बोधिसत्त्व बहुत दिनों तक हिमालय में रहने के बाद अपनी जीभ नमक-मिर्च आदि से चरपरी करने के लिए भिक्षा लेने शहर में आया। एक गृहस्थ ने उन्हें बदनाम करने के लिए समांस भोजन खिलाया और कहने लगा कि मैंने सोच-समझ कर वध किया और मांस पकाया था, उसे खाने वाला अवश्य ही

पापभागी होगा। उत्तर में बोधिसत्त्व ने कहा कोई असंयत व्यक्ति अपने पुत्रादि का बध करके भी भोजन दान देता है, यदि भोजन करने वाला प्रज्ञावान एवं सचेत है तो वह पापलिप्त नहीं होगा।

जैन लोग जिन चार प्रकार की हिंसा का निषेध करते हैं, उससे जीवन में किसी भी प्रकार की बाह्य हिंसा का अवसर नहीं रह जाता। जैन लोग **आलोयणा, पडिक्कमण** आदि दस प्रकार के प्रायश्चित मानते हैं। (ठाणांग १० ठा०)। उनमें अधिकांशतः तप की ही प्रधानता है। बौद्धसम्मत पाराजिक, संघादिसेसादि प्रायश्चितों में देहदण्ड या तप का स्थान ही नहीं है। सबमें आत्मालोचन, दोष-स्वीकार क्षमा-याचना आदि हैं। बौद्धों में सबसे बड़ा प्रायश्चित संघ से कुछ दिनों के लिए या सदा के लिए निष्कासन है, किन्तु जैनों के यहाँ कायोत्सर्ग तक आदिष्ट है। वैदिक परम्परा में प्रधान रूप से प्रायश्चित का विधान यज्ञीय विधियों में किसी अंग की कमी होने पर उसे पूरा करने के लिए दान करने के लिए अथवा पापमोचन के उद्देश्य से तप करने के लिए है। इसी दृष्टि से वैदिक लोग प्रायश्चित का अर्थ भी तप का निश्चय करते हैं। ऐसा नहीं कि जैन और वैदिक आलोचना या क्षमा-याचना को प्रायश्चित का साधन मानते ही नहीं, किन्तु उनके मत में अपराध निवारण का प्रमुख क्षेत्र तप और यज्ञ ही है।

इन सबका संग्रह **"यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम्"** इस गीता-वचन में आ जाता है। याज्ञिकों से जैनों का इतना अन्तर अवश्य है कि जैन अपराध का क्षेत्र मनोभूमि मानते हैं, किन्तु दण्ड का क्षेत्र देह आदि बाह्य को। बौद्ध सभी स्थिति में चेतना और मन को प्रधानता देते हैं—**"चित्तजेट्ठकं, चित्तधुरं चित्तपुब्बङ्गमं होति।"** उनके मत में मन द्वारा की गई दुःशीलताओं से बचाव भी मानसिक ही होगा, क्योंकि मिथ्या दृष्टि और संकल्प आदि उसके सभी सहयोगी मानसिक ही होते हैं—**"चित्तसंकिलेसा भिक्खवे, सत्ता संकिलिस्सन्ति चित्तवोदाना विसुज्झन्ति।"** (सं० ३।१५१)।

यह कोई आवश्यक नहीं है कि शरीर आदि से वध कर दिया जाए तभी मन में हिंसा-चेतना उत्पन्न हो, बल्कि उसके बिना भी उच्छिन्न कर दूं, विनष्ट कर दूं—इस प्रकार की व्यापादवृत्ति उत्पन्न हो जाने पर मनःकर्म उत्पन्न हो जाता है। कभी-कभी यह भी होता है कि काय तथा वाक् कर्म मनोद्वार तक पहुँचते ही नहीं। ऐसी स्थिति में वह दुश्चरित की कोटि में भी नहीं आएगा। उस स्थिति को केवल काय-कर्म वाक्-कर्म कह सकते हैं। इसके विपरीत मनःकर्म काय-वाक् आदि सभी ज्ञापक माध्यमों में उपस्थित हो सकता है। यह अवश्य है कि अनुशासन की दृष्टि

से काय और वाक् का माध्यम महत्त्वपूर्ण है, क्योंकि इन्हीं के आधार पर अपराध होने पर प्रायश्चित्त का विधान हो सकता है। मनोद्वार ऐसा है कि तत्कृत अपराध उससे बाहर ज्ञापित नहीं हो सकते। बौद्ध जब अपराध का क्षेत्र बाह्य मानते हैं, तब भी उसके पीछे वर्तमान मानसिक स्थिति के आधार पर ही दण्ड व्यवस्था करते हैं और उसका प्रयोग-क्षेत्र भी, अधिकतर मानसिक ही मानते हैं। जैनों से बौद्धों की दृष्टि में जो मतभेद है, उसका मूल बौद्धों का "चेतना ही कर्म है"—यह सिद्धान्त है। जैनों का कर्म सिद्धान्त महत्त्वपूर्ण होते हुए भी वे कर्म को जड़-चेतन उभयरूप स्वीकार करते हैं और उसको आत्मा के अधीन कर देते हैं, जिससे मन और चेतना का स्वातन्त्र्य बहुत सीमित हो जाता है। वैदिकों की बौद्धों से दूरी तो और भी अधिक है। वास्तव में सांख्य प्रभाव को हटाकर वैदिकों के नीति-निर्णायकतत्त्व को देखना चाहें तो वेद के वचन और मीमांसा के निर्णयों को छोड़कर कोई आधार नहीं रह जाता, जिस पर पाप-पुण्य परिभाषित किए जा सकें। दूसरी ओर मीमांसकों की दृष्टि कभी भी यज्ञों से स्वतन्त्र होती नहीं है। इस स्थिति में धर्म एवं नीति के निर्णय के लिए स्वतन्त्र अवसर समाप्त हो जाता है।

## अहिंसा : अनुकूल प्रतिकूल वृत्तियाँ

अहिंसा हिंसा के विरोध में समझी जाती है। इसलिए अहिंसा के स्पष्टीकरण के लिए देखना होगा कि हिंसा का उदय मन की किन परिस्थितियों में होता है और उस परिस्थिति में उसके विरोध में क्या-क्या लक्षण खड़े होते हैं। सामान्यतः हिंसा प्राणातिपात से जानी जाती है। प्राण का अर्थ जीवित या जीवन है, प्राण वह वायु है, जो एक प्रकार की ऊष्मा है, जो शरीर और चित्त के आश्रित है, उसके सातत्य को तोड़ देना उसका अतिपात या पतन करना है। क्षणिकवाद में मृत्यु का अर्थ प्रदीप-निरोध (वर्तमान शरीर के साथ नहीं रहना) अथवा जीवित रहने के संस्कार के निरोध से अधिक नहीं है। हाँ, कोई भी प्राणातिपात दोष के रूप में तब माना जायेगा, जब पहले से उसकी योजना (संज्ञा) हो और पूर्व निश्चित प्राणी ही मारा जाए, इसमें किसी प्रकार का सन्देह या विपर्यय न हो—**"प्राणातिपातः संचिन्त्य परस्याभ्रान्तिमारणम्।"** (अ० को० ४।७३)

मन में यह चेतना आने के लिए यह भी आवश्यक है कि शरीर और वाणी उसमें प्रवृत्त हों, जो मनका माध्यम बने—**"तस्मिं पन पाणे जीवितीन्द्रियुपच्छेदक-उपक्कम-समुट्ठापिका काय-वचीद्वारानं अञ्ञतरद्वारप्पवत्ता वधकचेतना पाणातिपातो"** (अट्ठसा० ८०) और उसकी स्थिति को विज्ञापित करें। बौद्ध लोग किसी मनोवृत्ति की अच्छाई या बुराई के निर्णय के लिए जितने प्रतिबन्ध मानते हैं, उन सबके तीन

विभाजन करते हैं। बुराई के लिए अज्ञान या मोह, स्नेहराहित्य या द्वेष, आसक्ति या लोभ—ये ही अकुशलमूल हैं। अच्छाई के लिए इसके विरोधी कुशलमूल होते हैं।

मोह और द्वेष सदैव किन्तु कभी-कभी लोभ भी वध-चेतना के कारण बनते हैं। इसके सहवर्तियों में अभिध्या के कारण दूसरे के महत्त्व और ऐश्वर्य को देखकर उसे निम्न बनाने की चेतना, जिससे दूसरे की सम्पन्नता अपनी हो जाए, उत्पन्न होती है। व्यापाद से दूसरे के हित-सुख को नष्ट कर देने की चेतना होती है। मिथ्या-दृष्टि विपरीत-बोध है। इससे अच्छा-बुरा समझने वाली प्रज्ञा के विरोध में चेतना उत्पन्न होती है (अट्ठसा० ८३)। अभिध्या, व्यापाद और मिथ्या-दृष्टि के कारण क्रमशः राग, द्वेष और मोह तीव्र हो जाते हैं (अ० को० ४।८४)। अभिध्या आदि तीनों के प्रवाह में जो चेतना तीव्रता से चलती है और काय-वाक् से समुत्थित रहती है, वह स्थिति हिंसा की कही जाएगी। तीनों हिंसा के लिए मानो मार्ग देते हैं—**"त्रयो ह्यत्र पन्थानः"** (अ० को० ४।७८)।

उपर्युक्त प्रकार की चेतना का विरोध या प्रहाण ही शील है। साधारण रूप में इसे शील इसलिए कहते हैं, क्योंकि द्वेषादि के अभाव में मनुष्य को दाह नहीं होता, प्रत्युत शीतलता आती है। यह एक विशेष प्रकार का चित्तकर्म है, जो अपनी क्रिया को विज्ञापित नहीं करता, किन्तु इसमें तीव्र क्रिया-शक्ति रहती है, क्योंकि शील के होने पर व्यक्ति काय-वाक् दुश्चरित से बचते रहते हैं और इसके न होने पर फिर घिर जाते हैं। जिस व्यक्ति में वधक-चित्त उत्पन्न होता है, उसके अन्दर और बाहर एक विशेष प्रकार का कम्पन होता है (वि० मा० म० टी० १२८)। उस कंपन को न होने देना (**कम्पनाभावकरणेन समाधानं**) इसकी सफलता है। (वि० मा० म० टी० १२८)। यह इसलिए हो पाता है कि व्यक्ति भोग-निरपेक्ष होकर ही शील ग्रहण करता है, इसलिए उसमें क्षमाशीलता और सहिष्णुता के साथ महत्त्वपूर्ण आदर्श कार्यों के लिए उत्साह एवं वीर्य बढ़ जाता है। (अ० आ० ३११)। महायान के अनुसार ऐसा शुद्ध व्यक्ति ही परार्थ के लिए प्रस्थान कर सकता है।

कर्म के अचेतन स्वरूप तथा आत्मा के कर्तृत्व की मान्यता के अंश को छोड़कर देखें तो जैन अहिंसा का सैद्धान्तिक स्वरूप बौद्धों की अहिंसा सम्बन्धी मान्यता से बहुत भिन्न नहीं है। जैनों का 'भावकर्म' चेतन है और वह राग-द्वेष का ही परिणाम है। बौद्धों की तरह जैन भी मानते हैं कि 'भावकर्म' की दृष्टि से यदि हिंसावृत्ति मनुष्य में न हो और बाह्य हिंसा हो भी जाए तो उससे आत्मा कर्मबन्धन का भागी नही होगा। **"मरदु व जियदु व जीवो अयदाचारस्स णिच्छिदा हिंसा"** (प्र० सा० ३।१७)। जैन मत में भी चारित्र्य की मान्यता है, जो मनुष्य को हिंसा आदि दुश्चरितों से रोकता

है, आत्मा का दोषों से संवरण करता है। जैन दृष्टि में हिंसा का मूल 'प्रमाद' है। प्रमादवश किया गया प्राणवध हिंसा है। बौद्ध 'प्रमाद' को सुरापान आदि का कारण मानते हैं, किन्तु इसमें दोनों समान है कि मोह, प्रमाद और हिंसा एक ही कोटि के चित्त-धर्म हैं।

सांख्य प्रभावित वैदिक परम्परा में पापों का उद्गम स्रोत चित्त वृत्तियाँ ही मानी गई हैं, जिसे गीताकार ने बहुत ही स्पष्ट शब्दों में स्वीकार किया है **"काम एष क्रोध एष रजोगुणसमुद्भवः।"** (३।५) तथा **"त्रिविधं नरकस्येदं द्वारं ...... काम: क्रोधस्तथा लोभः"** इत्यादि। यद्यपि गीता में इस प्रकार के विरोधी भावों की भी कमी नहीं है कि ईश्वर ही जीव को घुमा रहा है, व्यक्ति अत्यन्त दुराचारी भी है, किन्तु ईश्वर भक्त है, तो परम साधु ही है; फिर भी वैदिक धारा के अन्दर योगियों द्वारा अहिंसा धर्म को समन्वित करने की अनेक चेष्टाएँ की गई हैं। इसका प्रारम्भ उपनिषदों में ही हो चुका था, जबकि छान्दोग्य (३।१७।४) में पुरुष के अन्तर्यज्ञ के रूपक में तप, दान, आर्जव, अहिंसा और सत्यवचन को उस यज्ञ की दक्षिणा मान ली गई (**यत्तपोदानमार्जवमहिंसासत्यवचनमिति दक्षिणाः**) योगवासिष्ठ में वैदिक कर्म का दो विभाग कर दिया बाह्य और आन्तर। आन्तर कर्म की वहाँ श्रेष्ठता इसलिए स्वीकार की गई है कि उसमें हिंसा नहीं है। ईश्वरकृष्ण की तरह से योगवार्तिककार तथा भाष्यकार ने वैध हिंसा को भी पाप माना है **"भाष्यकारश्च वैधहिंसाया अपि पापहेतुत्वं प्रतिपादयिष्यति"**। यहाँ इस ओर विशेष ध्यान देना होगा कि यज्ञ, तप, ईश्वर और आत्मा के चक्रव्यूह में अहिंसा का प्रवेश पाना और उसका वहाँ प्रतिष्ठित होना अहिंसा की क्षमता को प्रकट करता है।

## अहिंसा : विधिपक्ष

अब तक के विवेचन से अहिंसा का मानसिक क्षेत्र और विशेषकर उसका निषेधात्मक स्वरूप कुछ स्पष्ट हुआ, जिसे अहिंसा का 'तटस्थ लक्षण' माना जा सकता है। अहिंसा का निषेध पक्ष हिंसा की उपस्थिति पर ही प्रकट होता है। यदि हम किसी ऐसे व्यक्ति की कल्पना कर लें, जिसकी स्वभावतः ऐसी उदात्त मनोदशा है और इतनी अनुकूल स्थिति है, जिसमें आजीवन उसके समक्ष हिंसा करने की स्थिति ही नहीं आई, तो ऐसी हालत में उससे विरति का प्रश्न ही कहाँ उठेगा? अतः अहिंसा का विधिपक्ष विचारणीय है, जो निषेध की तीव्रता के पीछे शान्त एवं गम्भीर बना रहता है। इस स्थिति को बौद्धशब्दावली में 'अविहिंसा' कहते हैं। अविहिंसा करुणा है। बौद्धों में करुणा का महान् विकास हुआ है। थेरवाद में 'करुणा' मैत्री, मुदिता, उपेक्षा के साथ एक ब्रह्म-विहार है, जिससे किसी के दुःख को देखकर साधु

पुरुष के हृदय में एक प्रकार का कम्पन होता है और जिससे उद्वेलित होकर व्यक्ति उसके दुःख के विनाश की चेष्टा करता है (अट्ठ० १५७ पृ०)। ऐसा व्यक्ति पर के दुःख को सहन नहीं कर सकता और उसके अपनयन में तदाकाराकारित हो जाता है। महायान में यह करुणा 'अप्रमाण' हो जाती है, क्योंकि उसकी साधना का प्रारम्भ दूसरों के दुःख और दुःख कारणों को मिटा देने के प्रणिधान से होता है। इस प्रकार वह सर्वप्रथम प्रणिधि लेता है और फिर उसी दिशा में प्रस्थान कर जाता है। महायान में यह करुणा अपरिमित इसलिए हो जाती है कि वह किसी व्यक्ति को नहीं देखती, अपितु दुःखी जीवप्रवाह को देखती है। अर्थात् कारुणिक के समक्ष दुःखी व्यक्ति नहीं रहता, अपितु दुःख और उसका प्रवाह रहता है, जिसे वह हिंसा का रूप समझता है और उसे दूर करना चाहता है। जब दयालु मनुष्य के सामने व्यक्ति की सीमा रहती है, तब तक उसकी दया का आकार सीमित रहता है, फलतः वह दया महाकरुणा की कोटि में नहीं आती। जब संसार में दुःखसन्तान के दर्शन से उसके विघात के लिए चेतना उत्पन्न हो, उसे ही 'अविहिंसा' या 'करुणा' कहते हैं। इसे वस्त्वालम्बना करुणा अथवा धर्मालम्बना करुणा कहते हैं। इस स्थिति को स्पष्ट करते हुए धर्मकीर्त्ति ने प्रमाणवार्तिक में कहा है

**"वस्तुधर्मो दयोत्पत्तिर्न सा सत्वानुरोधिनी।"** (१।१९७)
**"दुःखसन्तानसंस्पर्शमात्रेणैवं दयोदयः।"** (१।१९८)

इस अवस्था में मोह अथवा अज्ञान और द्वेष अथवा अमैत्री इसलिए उत्पन्न नहीं हो सकती कि उसके आलम्बन की सीमाएँ व्यक्ति आदि की दृष्टि से ही समाप्त हो गई हैं। इसीलिए एक सीमित दृष्टि से दया को अंगीकार करने वालों के प्रति महायानियों की यह शिकायत है कि ऐसे लोगों की दृष्टि में धर्म और मुक्ति स्वार्थ का साधन मात्र है। इनके द्वारा कोई लोकोपकार का महान् कार्य नहीं हो सकता। इसके विपरीत आदर्श व्यक्ति अपनी स्वतन्त्रता और स्वार्थ का लोभ छोड़कर अपने को लोक के अधीन कर देता है। आचार्य धर्मकीर्ति यह स्पष्ट करते हैं कि मन्द करुणा से परार्थता का महान् उद्देश्यपूर्ण नहीं हो सकता—

**"मन्दत्वात् करुणायाश्च न यत्नः स्थापने महान्।**
**तिष्ठन्त्येव पराधीना येषां तु महती कृपा॥"** (१।२००)

यह महापुरुष लोक का अकारण वत्सल है, उसने अपने को दूसरों का उपकरण बना दिया है। लोक अङ्गी है, वह अंग है; वह संसार से दुःख के विनाश के लिए निरन्तर महान् यत्न में निरत है। इस कार्य में उसे इतना आनन्द आता है कि वह निर्वाण को तुच्छ और नीरस समझने लगता है **"मोक्षेणारसिकेन किम्।"** अहिंसा

का यही विधि पक्ष है और यही अहिंसक की उच्च मनोभूमि है, जिस पर पहुँचने के लिए प्रारम्भ में ही व्यक्ति में श्रद्धा, अप्रमाद, चित्त में स्फूर्ति, बुरा काम करने पर लोकलज्जा और आत्मग्लानि; शुभ करने के लिए चित्त में उत्साह आदि चेतनागत गुण अपेक्षित होते हैं।

**अहिंसा : साधन एवं साध्य**

उपर्युक्त विवेचन से अहिंसा जिस गम्भीर और उदार भाव भूमि पर पहुँची है, उसके इस नवीन अर्थ को निषेधप्रधान अहिंसा शब्द बोध कराने में स्वयं असमर्थ प्रतीत होता है। इसलिए बाद में महायान ग्रन्थों में अहिंसा या अविहिंसा का प्रयोग विरल मिलता है, उसके स्थान पर कृपा, करुणा या महाकरुणा, ये शब्द बहुधा प्रचलित हुए। इस नये विराट् अर्थ में प्रयुक्त अहिंसा शब्द सभी प्रकार की उपकारक मनोवृत्तियों, घटनाओं और आचरणों का संग्राहक माना गया। **"धर्मं समासतोऽहिंसां वर्णयन्ति तथागताः"** (चतु: १२।३३, बो० अ० ५।९७)। यहाँ अहिंसा साधन की दृष्टि से भी एक विशेष प्रकार के आचरण के रूप में विकसित हुई है जो आचरण की प्राचीन मर्यादाओं को तोड़ती है। इस विशेष स्थिति में प्रवृत्ति और निवृत्ति, भिक्षु और गृहस्थ का रूढ़ धर्मभेद शिथिल होने लगता है और जीवन में सहजता आने लगती है। किन्तु इस स्थिति में अहिंसा को मात्र साधन कहना कठिन है, क्योंकि इस रूप में यह महान साधन ही जीवन के लिए एक नये साध्य के रूप में प्रकट हो जाता है। यह महापुरुष अहिंसा में प्रतिष्ठित है, इसलिए इसकी मध्यस्थ दृष्टि है, संसार या निर्वाण, व्यवहार या आदर्श में किसी एक में आसक्त नहीं है। यह नीति और धर्म का स्वतन्त्र निर्णय ले सकता है। मान्यताओं के निर्णय लेने में अधिक सक्षम हो जाता है।

अहिंसा की इस भावभूमि का विवरण यद्यपि यहाँ बौद्ध स्रोतों से किया गया है, किन्तु इसकी व्यापकता से अन्य धाराएँ भी अपरिचित नहीं थीं। जैन अहिंसा के लिए 'सामायिक' धर्मों को आवश्यक समझते हैं। सामायिक या 'समता' वह धर्म है, जिसका कोई सीमा-बन्ध नही है। **"दिग्देशानर्थदण्डेभ्यो विरतिः समता"** (तत्त्वार्थसार ४।८०) **"पण्णसमत्ते सया जये समता"** (सू० ग० २।२)। उस समता का कारण आत्मज्ञान एवं आत्मौपम्य है। इस प्रकार की समता के लिए श्रद्धा, ज्ञान और चरित्र का उत्तरोत्तर विकास आवश्यक है। रागद्वेषादि के अधीन न होकर सामायिक चरित्र का विकास करना जैन साधना के लिए प्रथम आवश्यक है। **णहि णूण पुरा अणुस्सुयं अदुवा तं तह णो समुट्ठियं** (सूयगडो २।२)। चरित्र से एक विशेष प्रकार की माध्यस्थ्य-दृष्टि का विकास होता है, जिससे रागद्वेषादि विनष्ट होते हैं

और मनुष्य में गुणों का उत्तरोत्तर उत्क्रमण होता है। इस क्रम से व्यक्ति असीमता की ओर बढ़ता जाता है। महाभारत में भी अहिंसा की विशालता को बताते हुए कहा गया है कि जैसे हाथी के पैर में सभी पैर समा जाते हैं, वैसे अहिंसा में सभी धर्म और अर्थ अन्तर्भुक्त रहते हैं। अहिंसा का लक्षण करते हुए योगभाष्यकार कहते हैं कि सभी प्राणियों के प्रति सब समय में और सब प्रकार की मैत्री ही अहिंसा है। (**"सर्वथा सर्वदा सर्वभूतानामनभिद्रोहः"** यो० भा० २।३०)। जितने यमनियमादि हैं, उनका मूल कारण अहिंसा ही है, अहिंसा के बिना इनका पालन व्यर्थ है, अहिंसा की सिद्धि के लिए यमनियमादि का अनुष्ठान किया जाता है, और अहिंसा को ही विशुद्ध करने के लिए इनका पालन किया जाता है **"तदवदातरूपकरणायैवोदीयन्ते"** (२।३०)। अहिंसक व्यक्ति का अपना व्यक्तिगत कोई प्रयोजन नहीं है, एकमात्र लोकानुग्रह ही उसका महान प्रयोजन है। **"आत्मानुग्रहाभावेऽपि भूतानुग्रहः प्रयोजनम्।"** (यो० सू० भा० १।२५)।

## अहिंसा : तत्त्वदर्शन

प्राचीन भारत में जहाँ तक अहिंसा का विकास हुआ था और सामाजिक तथा धार्मिक साधना में उसकी प्रतिष्ठा हुई थी, उसके पीछे कौन सी प्रेरक दार्शनिक दृष्टि थी, उसका विवेचन भी महत्त्वपूर्ण है, क्योंकि उससे भी विकास की दिशा तथा उसकी सीमा ज्ञात होती है। उसी के आधार पर पुनः विकास की अग्रिम संभावनाओं की भी समीक्षा की जा सकती है। जैन और वैदिक आत्मवादी हैं, अतः दोनों ही आत्मौपम्य के आधार पर ही अहिंसा और समत्वदृष्टि की स्थापना करते हैं। जैनों में ईश्वर का हस्तक्षेप न होने से तथा आत्मा का स्तर-भेद होने से एवं उसमें गुणोत्कर्ष का सिद्धान्त स्वीकार कर लेने से कर्म-सिद्धान्त के विकास के लिए कुछ तार्किक स्वतन्त्रता मिल जाती है। कर्म के इस स्वतन्त्र क्षेत्र में और ज्ञान के परिप्रेक्ष्य में अहिंसा के विकास के लिए पर्याप्त अवसर हैं। वैदिकों के आत्मवाद में सबसे अधिक उदार उपनिषदें और गीता समझी जाती हैं। किन्तु उसका सारा जोर इस पर है कि आत्मा अच्छेद्य, अभेद्य है, वह किसी भी विधि-निषेध से प्रभावित नहीं है। मन को अनासक्ति की भूमि पर रखकर शास्त्रानुमोदित हिंसा अथवा अहिंसा कर लेनी चाहिए। कौषीतकी उपनिषद् के मत में आत्मविद् का माप उसके कर्म से नहीं किया जा सकता। माता-पिता के वध से, चोरी या भ्रूणहत्या से भी उसे पाप नहीं लगता। वास्तव में कर्म ऐसे व्यक्ति का एक रोम भी टेढ़ा नहीं कर सकता—**"तस्य मे तत्र न लोम च नामीयते. . . .न मातृवधेन न पितृवधेन न स्तेयेन न भ्रूणहत्यया नास्य पापं"** कौषीतकी ३।१)। ऐसी आत्मवादी धारा के साथ सर्वकर्ता एवं सर्वज्ञ ईश्वर भी जुट

जाता है। वह जिसकी अधोगति चाहता है, उससे पाप कराता है और जिसका उन्नयन चाहता है, उससे पुण्य कराता है। **"एष ह्येवैनं साधुकर्म कारयति तं यमेभ्यो लोकेभ्य उन्निनीषते; एष उ एवैनं असाधुकर्मं कारयति तं यमधो निनीषते।"** [कौ० ब्रा० ३।९]। इस स्थिति में कर्माश्रिय आत्मा तथा कर्मप्रेरक ईश्वर के बीच अहिंसा को जो कुछ अवसर मिल सका, वही पर्याप्त है।

बौद्ध यह मानने के लिए तैयार नहीं है कि आत्मवाद में अहिंसा के लिए अवसर है। आर्यदेव यह कहते हैं कि नित्य आत्मा के साथ अहिंसा की कौन सी कारणता मानी जाय, क्या वज्र को कीड़ा चट न कर जाय, इसके लिए भी उसकी रक्षा का उपाय ढूँढ़ा जाए ? [चतु: १०।६] इस निबन्ध के मुख्यांश से अहिंसा के सम्बन्ध में बौद्धों का यह विचार स्पष्ट हो जाता है कि अहिंसा का उद्गम आचरण तथा चेतना के क्षेत्र में ही सम्भव है उसका निषेधात्मक रूप शील है, जो विशेष प्रकार की चेतना है। उसके द्वारा व्यक्ति किसी भी प्रकार की हिंसा का विरोध करता है और अपने कुशल व्यक्तित्व को सुरक्षित रखता है। अहिंसा का विधिरूप करुणा है, जो प्रज्ञा या बुद्धि से अभिन्न है, या उससे समर्थित है। आत्मवादी अनन्त आत्माओं में आत्मौपम्य के द्वारा समता लाना चाहते हैं, किन्तु बौद्ध शून्यता के द्वारा आत्मा का महत्त्व तोड़कर 'सर्व' को अपने समक्ष रखते हैं। इसी दृष्टि से आचार्य आर्यदेव कहते हैं, तथागत के धर्मोपदेश का सारतत्त्व दो ही हैं—अहिंसा और शून्यता—**"धर्मं समासतोऽहिंसां वर्णयन्ति तथागतः।"** (चतु:शतक १२।३३) शून्यता समता या प्रज्ञा है, करुणा अहिंसा की प्रतिष्ठा है। इस प्रकार समता या प्रज्ञा के आधार पर ही अहिंसा द्वारा करुणा की प्रतिष्ठा हो सकती है। इस बौद्ध विश्लेषण से ज्ञात होता है कि अहिंसा का एक पहलू प्रज्ञा है और दूसरा करुणा है। यह सब कुछ मनुष्य के चित्त और भावनाओं का ही स्वतन्त्र स्फुरण है। यह मनुष्य की ही साधना है; उसी का आध्यात्मिक शौर्य है। इसीलिए बौद्धों की दृष्टि आत्मा की अमरता और प्रभु की ईश्वरता की ओर नहीं घूमती। प्रश्न उठता है कि अहिंसा का नित्यवाद से यदि कोई सम्पर्क नहीं है, तो आत्मवादियों में इतना भी अहिंसा का विकास कैसे सम्भव हुआ ? उत्तर स्पष्ट है कि इन बाधाओं के बाद भी अहिंसा का आचरणगत स्वतन्त्र विकास जीवन और समाज की समस्याओं के बीच स्वाभाविक रूप में होता है, जिसमें शाश्वतवादी दृष्टि बाधा डालती है।

यहाँ एक दूसरा विचारणीय प्रश्न उठता है कि अहिंसा का विकास जब इस कोटि तक पहुँच गया था कि व्यक्ति का आदर्श और कर्त्तव्य केवल परार्थ जीवित रहना है और जीवनोपरान्त भी कोई अन्य आदर्श या स्थिति स्वीकार नहीं करना है; तो ऐसी स्थिति में मनुष्य ने समाज, राज्य एवं अन्य राज्यों में स्पर्धा, संघर्ष और

कब्जा करने के आधार पर अज्ञातकाल से प्रचलित व्यवहारों में परिवर्तन क्यों नहीं कर लिया ? इसी का उत्तर हम महात्मा गाँधी के प्रयासों से कुछ प्राप्त कर सकते हैं।

अहिंसा का उपर्युक्त आदर्श-चित्र चाहे कितना भी गम्भीर और व्यापक क्यों न हो, किन्तु जब तक उसके सामूहिक प्रयोग की विधि नहीं निकलेगी, तब तक अहिंसा के आदर्श से सामाजिक और राजकीय प्रश्न प्रभावित नहीं हो सकेंगे। महात्मा गांधी को अहिंसा के एकांगी-पन का भान था, अतः उन्होंने भारतवर्ष में जीवन के अनेक क्षेत्रों में तथा राजनीति में सामुदायिक आधार पर उसका प्रयोग किया। इन प्रयोगों से अहिंसा की सामूहिकता के प्रति लोगों का विश्वास बढ़ा और उसके प्रयोग-कौशल का प्रशिक्षण भी मिला। गांधीजी भी अहिंसा को विकास के क्रम में देखते हैं और आगे उसमें विकास का अनन्त अवकाश मानते हैं। वे इन सबके पीछे व्यक्ति का महत्त्व स्वीकार करते हैं। उन्हें एकात्मवाद के आधार पर जीवन की अखण्डता पर विश्वास है। उनका अखण्डता का यह सिद्धान्त जगत् के मिथ्यात्व-सिद्धान्त पर निर्भर नहीं है, अपितु जीव-जगत् सबको सत्य मानते हैं। मनुष्य के अतिरिक्त प्राणियों को भी वे महत्त्व देते हैं, किन्तु एक सीमा तक ही। जीवन की अखण्डता जगत् के मिथ्यात्व पर आधारित न होने के कारण गांधीजी की अखण्डता जगत् से अतीत और अनिर्वचनीय नहीं, प्रत्युत यथार्थ ही है। इस प्रकार की अखण्डता के अनुबन्ध में व्यक्ति को अनिवार्य रूप से वह खड़ा मानते हैं। इसलिए उनके मत में व्यक्तित्व का स्वरूप और उसका अधिकार एवं कर्तव्य पुराने धार्मिक, राजनीतिक एवं दार्शनिक व्यक्तिवादियों से बहुत कुछ भिन्न हो जाता है। ऐसे व्यक्ति का जगत् के साथ स्वाभाविक तथा आदर्श सम्बन्ध वह अहिंसा में ही मानते हैं। इनकी अहिंसा कोई रूढ़ धर्म नहीं, प्रत्युत उनके अनुसार विभिन्न परिस्थितियों में उसके नए-नए रूपों की संभावना बनी रहती है।

गांधीजी की अहिंसा के तीन प्रकट पक्ष या शर्त हैं—(१) स्वाभाविकता (२) सक्रियता और (३) विवेक। अहिंसा की स्वाभाविकता से उनका अभिप्राय है— जीवन में प्रवहमान व्यापक सत्य को प्रकट करने की क्षमता, जिससे जीवन की अखण्डता का साक्षात्कार हो सके। इस प्रकार अहिंसा की स्वाभाविकता इसमें है कि उससे प्राणियों की मूलभूत एकता प्रकट होती है। इसलिए गांधीजी के शब्दों में "सांसारिक बातों में अहिंसा का आचरण करना उसका सच्चा मूल जानना है।" इसी आधार पर गांधीजी अहिंसा का सत्य तथा धर्म के साथ अनिवार्य सम्बन्ध मानते हैं। वे कहते हैं "अहिंसा और सत्य को एक दूसरे से अलग करना असम्भव है" "जो धर्म व्यवहार की बातों की परवाह नहीं करता और उन्हें हल करने में सहायक नहीं होता, वह धर्म ही नहीं है।"

गांधीजी अहिंसा की अपरिमित शक्तियों के विकास के लिए श्रद्धा को एक मूलभूत तत्त्व मानते हैं। उनके अनुसार जिस श्रद्धा और प्रयास से वैज्ञानिक लोग प्रकृति की शक्तियों की खोज करते हैं, वैसी ही श्रद्धा से अहिंसा की शक्ति की खोज करने और उसके नियमों को काम में लाने की आवश्यकता है। गाँधीजी बुद्धि को सर्वज्ञ नहीं मानते, इसलिए वे जो बुद्धि से परे हो, उसे भी श्रद्धा के अन्तर्गत मानते हैं। उनकी दृष्टि में श्रद्धा आत्मविश्वास है, जो सभी विरोधी हिंसक परिस्थितियों में अहिंसक व्यक्ति को अटूट विश्वास प्रदान करता है। अनुकूल एवं प्रतिकूल फल होने पर श्रद्धा हर्ष और विषाद में उसे धैर्य प्रदान करती है। जिस श्रद्धा को धर्मों ने अज्ञात तत्वों को प्राप्त करने के लिए आवश्यक माना, उसे गाँधीजी ने अहिंसा के साथ जोड़कर श्रद्धा को एक वैज्ञानिक खोज का सशक्त उपकरण बताया। इस प्रकार गाँधीजी ने एक ओर श्रद्धा को अन्ध श्रद्धा होने से बचाया, दूसरी ओर अहिंसा के साथ उसे जोड़कर अहिंसा को अधिक सक्रिय बनाया।

गांधीजी के समक्ष दो बातें स्पष्ट थी, (१) अहिंसा एक विकसनशील प्रक्रिया है और (२) उसका प्रयोग व्यक्तिगत ही नहीं, सामूहिक भी हो सकता है। वे कहते हैं कि यह मानना गहरी भूल है कि अहिंसा केवल व्यक्तियों के लिए ही अच्छी है और जनसमूह के लिए नहीं (ह० ५-९-३६)। अहिंसा के विकास के सम्बन्ध में वे कहते हैं—"मानवजाति ने अहिंसा की दिशा में बराबर प्रगति की है, तो निष्कर्ष यह निकलता है कि उसे उस तरफ और भी ज्यादा बढ़ना है। संसार में स्थिर कुछ भी नहीं है, सब कुछ गतिशील है—(हरि० ११-८-४०)"। अन्यत्र वे कहते हैं—"मेरी राय में अहिंसा केवल व्यक्तिगत सद्गुण नहीं है, वह एक सामाजिक सद्गुण भी है, जिसका विकास अन्य सद्गुणों की भाँति किया जाना चाहिए (यं० इ० ७-१-३८)"। उक्त दो मान्यताओं से सम्बन्धित दो बातें और भी हैं जिन पर गांधीजी जोर देते हैं—(१) व्यक्ति का महत्त्व और (२) जीवन की अखण्डता का सिद्धान्त। व्यक्ति की दृष्टि से वह संख्या का महत्त्व नहीं मानते। गुण का महत्त्व मानते हैं, वे कहते हैं 'हर एक बड़े ध्येय के लिए जूझने वालों की संख्या का महत्त्व नहीं होता, जिन गुणों से वे बने होते हैं, वे ही गुण निर्णायक होते हैं। संसार के महान् से महान् पुरुष हमेशा अपने ध्येय पर अकेले डटे रहते हैं (यं० इ० १०-११-२९)। गांधीजी जब भक्ति पर इतना जोर देते हैं और साथ में यह भी कहते हैं कि अहिंसा सामुदायिक गुण है तो विरोधाभास मालूम होता है। इसे दूर करने के लिए वे जीवन की अखण्डता का सिद्धान्त प्रस्तुत करते हैं। उनके अनुसार परमाणुओं के बीच जैसे संयोजन शक्ति मौजूद है, वैसे ही चेतन प्राणियों में है। वे कहते हैं—जिस प्रकार जड़ प्रकृति में संयोजन-शक्ति है, उसी

प्रकार चेतन प्राणियों में होनी चाहिए। हमें समस्त प्राणियों के बीच उस शक्ति का उपयोग सीखना चाहिए। (यं० इ० ५-५-२०)।

गांधीजी ने अपने को अद्वैतवादी कहा है किन्तु उनके मत में जीवन की अखण्डता जगत् के मिथ्यात्व पर आधारित न होने के कारण गांधीजी की अखण्डता जगत् से अतीत और अनिर्वचनीय नहीं, प्रत्युत यथार्थ है। इस प्रकार की अखण्डता के अनुबन्ध में व्यक्ति को वह खड़ा करना चाहते हैं। इसलिए उनके मत में व्यक्तित्व का स्वरूप उसका अधिकार एवं कर्तव्य पुराने धार्मिक तथा राजनीतिक, दार्शनिक व्यक्तिवादियों से बहुत कुछ भिन्न हो जाता है। वे कहते हैं—"हमें व्यक्तिगत स्वतन्त्रता और सामाजिक संयम के बीच के रास्ते पर चलना सीखना होगा (ह० २७-५-३९)"। ऐसे व्यक्ति का जगत् के साथ स्वाभाविक तथा आदर्श सम्बन्ध गांधीजी अहिंसा को ही मानते हैं और कहते हैं—"अवश्य ही समाज का नियमन ज्यादातर आपस के व्यवहार में अहिंसा के प्रगट होने से होता है, मेरा अनुरोध इतना ही है कि उसका राष्ट्रीय, अन्तर्राष्ट्रीय पैमाने पर अधिक विस्तार किया जाए (ह० ७-१-३९)। इसलिए गांधीजी की दृष्टि में अहिंसा कोई रूढ़ धर्म नहीं, प्रत्युत विभिन्न परिस्थितियों में उसके नये-नये रूपों की सम्भावना बनी रहती है।

अहिंसा की सक्रियता से गांधी जी का अभिप्राय उसकी गीतशीलता और तेजस्विता से है। उन्होंने कहा है—"मेरा अहिंसा धर्म अत्यन्त सक्रिय एवं तेजस्वी है—(य० इ० १७-६-२७)।" धर्म अपूर्ण है, इसलिए वह सदा विकसित होता रहेगा और बार-बार उसके नये नये अर्थ किये जाते रहेंगे। केवल ऐसे विकास के कारण ही सत्य और ईश्वर की ओर प्रतिदिन प्रगति करना हमारे लिए सम्भव है—(यरवडा मन्दिर पृ० ३८)। यहाँ ध्यान देने की बात है जिस गतिशीलता और व्यावहारिक अहिंसात्मक साधन से सत्य का साक्षात्कार गांधी जी मानते हैं, वह सत्य भी परिवर्तनशील और व्यावहारिक होगा। साधनरूप अहिंसा से साध्यरूप सत्य के अभिन्न होने का अभिप्राय है कि गांधीजी का सत्य परम्परागत अर्थ से अपरिवर्तनीय एवं नित्य नहीं है। यहाँ तक कि गांधी जी सत्य-शोध के बीच आई हुई भूलों को स्वीकार करते हैं। वे कहते हैं—"सत्य ईश्वर का सही नाम है, इसलिए प्रत्येक मनुष्य अपने ज्ञान के अनुसार सत्य का पालन करे तो उसमें कुछ भी बेजा नहीं है। बेशक वैसा करना उसका कर्तव्य है। फिर उस प्रकार सत्य-पालन में किसी से भूल हो जाती है, तो वह अपने आप ही ठीक हो जाएगी—(म० प्र० १९४५ पृ० २-३)।

अहिंसा की तीसरी शर्त विवेक है। गांधीजी के मत में विवेक शास्त्रवाद और बुद्धिवाद दोनों से भिन्न और व्यापक है। गांधीजी कहते हैं—सत्य किसी धर्म ग्रन्थ

की सम्पत्ति नहीं है। (य० इ० २५-९-३५)। अन्यत्र कहते हैं—"शास्त्रों की रचना करना मेरे स्वभाव के अनुकूल नहीं है, मेरा क्षेत्र तो कार्य है, जिसे मैं अपनी बुद्धि से अपना कर्त्तव्य मानता हूँ उसे मैं करता हूँ (ह० ३-३-४६)। बुद्धि के सम्बन्ध में गांधीजी कहते हैं—"कुछ ऐसे विषय होते हैं जिनमें बुद्धि हमें बहुत दूर तक नहीं ले जा सकती (ह० ३।३७)। गांधीजी विवेक-बुद्धि को ईश्वर की मान्यता देते और कहते हैं—ईश्वर विवेक-बुद्धि है, वह नास्तिक की नास्तिकता भी है (य० इ० ५-३-२५)।" इसीलिए गांधीजी शास्त्रसम्मत ईश्वर को नहीं मानते, वे कहते हैं—संसार में अनेक असत्यों का प्रतिपादन करने वाले साधनों में एक प्रमुख साधन वह शास्त्र भी है, जो ईश्वर के स्वरूप का विवेचन करता है (ह० २३-३-४०)।

गांधीजी के विभिन्न कालीन उद्धरणों के आधार पर उनकी दृष्टि से अहिंसा का जो स्वरूप प्रकट होता है, उससे निम्नलिखित बातें प्रतिफलित होती हैं—(१) प्राचीन भारतवर्ष में अहिंसा का जैसा स्वतन्त्र और स्वगत विकास हुआ, उस विकसमान स्वरूपता को गांधीजी भी स्वीकार करते हैं। (२) अहिंसा की उस धारा में गांधीजी ने सामूहिक प्रयोग का नवीन कौशल प्रस्तुत किया है। (३) गांधीजी ने अहिंसा के गतिशील सन्दर्भ में ही शाश्वतवादी परम्पराओं से प्राप्त सत्य, धर्म, ईश्वर, आत्मा आदि से सम्बन्धित सभी विश्वासों को जोड़ कर उन्हें भी गतिशील बनाने की चेष्टा की हैं। संक्षेप में गांधीजी का नयापन यह है कि अहिंसा का प्राचीन उपदेश, जिसकी दिशा मानसिक और व्यक्तिगत उन्नति थी, उसे गांधी जी ने सांसारिक बनाया। इससे यह फलित होता है कि अहिंसा की विकसमानता को स्वीकार करके गांधीजी ने उसकी परिवर्तनकारी शक्ति पर लोगों की आस्था पहले से अधिक जगाई है।

अहिंसा का सामूहिक प्रयोग मानवीय इतिहास को गांधीजी की नवीन देन है। किन्तु उनकी अहिंसा के साथ एक विरोधाभास भी लगा है, जिससे अहिंसा कुण्ठित होती है। वह विरोध है अहिंसा के साथ परम्परागत कुछ विश्वासों को जोड़ने का आग्रह करना, जिनमें ईश्वरवाद एवं आत्मवाद प्रमुख हैं। ईश्वर एवं आत्मा की नित्यता के साथ अहिंसा की तीव्र गतिशीलता को जोड़ने का प्रयास उसकी गतिशीलता को बहुत सीमित कर देता है।

गांधीजी विशुद्ध प्रयोगमार्गी थे, स्पष्ट है कि वे बुद्ध आदि की तरह तत्त्व-चिन्तक नहीं थे और न तो उनके विचारों में तत्त्व-मीमांसा बनने की क्षमता है। उनके विचारों के आधार पर योगदर्शन की तरह प्रयोग-दर्शन बनने की संभावना की जा सकती है। जो समाज-धर्मदर्शन होगा। इस प्रयोगदर्शन के पीछे यदि किसी प्रकार का तत्त्व-मीमांसा सम्बन्धी विचार आवश्यक होगा तो उसमें आत्मा, ईश्वर, धर्म

और नीति आदि से सम्बन्धित शाश्वतवादी एवं अपरिवर्तनशील मान्यताएँ सहायक नहीं होगी। फलतः इसके लिए दर्शन की परिवर्तनवादी धारा स्वीकार करनी होगी अथवा आत्मा, ईश्वर आदि को अत्यन्त गतिशील अनित्य तत्त्वों के रूप में प्रतिपादित करना होगा, जो प्रायः असम्भव है।

इस प्रकार प्रयोग-मार्ग की दिशा में गांधीदर्शन बनना अभी बाकी है। इसके दर्शन बनने के लिए गांधीजी की अनुभूतियाँ तथा प्रयोग-विधियाँ अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं। जिनकी ओर हमारा ध्यान आकृष्ट होना चाहिए। गांधीजी को अपने जीवन के ५० वर्षों में समय-समय पर जैसा अनुभव हुआ तदनुसार आचरण किया और तत्काल सबके समक्ष उसे अभिव्यक्त कर दिया। फलतः आगे से पीछे तक उनके बहुत से अनुभवों में और विचारों में विसंगतियाँ मिलती हैं। इन विसंगतियों से बचने के लिए उन्होंने अपने अगले अनुभवों के आधार पर पीछे की बातों को सुसंगत कर लेने का अनेकों बार सुझाव दिया है। वास्तव में उनका यह सुझाव भी उन पर पूरी तरह से लागू नहीं होता। अतः आज के विचारकों पर ही यह भार है कि गांधीजी के सम्पूर्ण उपलब्ध साक्ष्यों के आधार पर उनमें अनुस्यूत विचारों के बीच संवाद-सूत्र निकालें और उनकी क्रान्तिकारी दृष्टि के सारतत्त्व की रक्षा करते हुए बौद्धिक और व्यावहारिक आधार पर उसे समन्वित करें, उसे शास्त्रीयता प्रदान करें। यह भी स्पष्ट है कि शास्त्रीयता लाना गांधीजी को कभी स्वीकार नहीं था, किन्तु विचारों को जीवित रखने का और उनमें स्थायित्व लाने का दूसरा कोई व्यावहारिक मार्ग नहीं है। गांधीजी से सम्बन्धित दिशामें यदि कुछ किसी को करना है, तो उसे यह ध्यान रखना होगा कि उन्हीं के अन्य वचनों से विरोध संभावित है। इसलिए यथा-सम्भव की स्थिति में रहकर ही बौद्धिक ईमानदारी बरती जा सकती है। इसलिए गांधीजी के अध्येताओं का यह कर्तव्य है कि तर्क और परीक्षण के बीच ही गांधी की अहिंसा का स्वतन्त्र विवेचन करें और इस प्रकार गांधी विचारों को नयी-नयी समस्याओं के बीच उज्जीवित रखें और विकसित करें।

०

भदन्त-आनन्द-थेर-कतं

# सद्धम्मोपायनं

डॉ. ब्रह्मदेवनारायण शर्मा
प्राध्यापक, पालि एवं थेरवाद विभाग,
श्रमणविद्या संकाय
सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय
वाराणसी

सप्ताशीत्यधिकाष्टादशख्रीष्टाब्दे (१८८७ ई०) रिचार्ड मॉरिशमहोदयेन "सद्धर्मोपायनम्" इति ग्रन्थस्य रोमन-लिप्यां सम्पादनं विहितम् । तेन एतत्सम्पादनाय सिंहलीलिप्यां लिखितस्य एकस्य हस्तलेखस्य उपयोगः कृतः । हस्तलेखोऽयं तेन ब्रिटिशसंग्रहालयाद् ओरियण्टलाख्यात् २२४८ संख्याकात् प्राप्तः । पुनस्तेन सिंहलीलिप्यां लिखितेन बतुवन्तुदेवपण्डितेन सानुवादं सम्पादितेन पुस्तकेन मेलनं कृतं, यत् पुस्तकं श्रीलङ्कायाः शास्त्राधारमुद्रणालये १८७४ ख्रीष्टाब्दे प्रकाशितमभूत् । एतस्मिन् सन्दर्भे तस्य कथनमेतत् यत् सिंहलीलिप्यां प्रकाशिते हस्तलिखितपुस्तके तथा सिंहलीलिप्यां मुद्रिते पुस्तके न किञ्चिदन्तरम् ।

रिचार्ड मॉरिशेन सम्पादितं 'सद्धर्मोपायनं' पालि-टेक्स्ट-सोसायटी पत्रिकायां रोमनलिप्यां प्रकाशितं जातम् । पुस्तकस्यास्य देवनागरी-लिप्यामितः पूर्वं प्रकाशनं नैवाऽभूत्, इति कृत्वा प्रथमबारमत्र प्रस्तूयते । ग्रन्थस्यास्य बौद्धजगत्यतिमहत्त्वपूर्णं स्थानमस्ति । यतो हि अस्मिन् बुद्ध-प्रतिपादितनैतिकमार्गाणामुल्लेखो विद्यते । बौद्धधर्मस्य समेषां प्रधानविषयाणां अस्मिन् गाथामाध्यमेन अभिव्यक्तिरस्ति ।

'सद्धर्मोपायनं' बौद्धधर्मस्य नैतिकमार्गगुणानां नव विंशत्यधिकषट्शतसंख्याभिः (६२९) गाथाभिः वर्णनं प्रस्तौति । विषयवस्तु नैव नूतनं परं शैली तावत् ओजःपूर्णा मौलिकी च । भागाभ्यां द्वाभ्यां एतद्विभज्यते । (१) दुराचारदुष्परिणामः (२) सदाचार-सुपरिणामश्च । बौद्धधर्मस्य समेषां मौलिकसिद्धान्तानां समावेशोऽत्र विद्यते । सिद्धान्तानामेतेषां वर्णनं अतिप्रभावशालि तथा मनन-शीलपद्धत्या कविनोपन्यस्तम् । एकोनविंशतिशीर्षकैः पापदुष्परिणामः, पुण्यफलं, दानप्रशंसनं, शीलप्रशंसनं, अप्रमाद इत्यादिविषयाणां काव्यमयं वर्णनमतिहृदयग्राहि अस्ति ।

सद्धर्मोपायनस्य रचयिता श्रीलङ्कायाः स्थविरः आनन्द आसीत् । अस्यापरं नाम अभयगिरिः कविचक्रवर्ती आनन्द इत्यप्यासीत् । सद्धर्मोपायनस्य हस्तलिखितप्रतिग्रन्थे ६२१ गाथान्ते कथितं यत्—"इति भदन्त-आनन्दत्थेरेन कतं सद्धम्मोपायनस्य सञ्ञाहरणं समत्तं"। एतेन स्पष्टं यदियं रचना भदन्त आनन्दस्थविरस्यैव । डॉ० भरतसिंहोपाध्यायेनापि ऐतदेव स्वीकृतम् । रचनेयं तेन स्वप्रियब्रह्मचारि-बुद्धसोमायोपायनं कर्तुं भिक्षुत्वञ्च अपरिहातुं कृता । परं विमलाचरणलाहामहोदयेन ग्रन्थोऽयं ब्रह्मचारि बुद्ध-सोमेनैव रचितः, इति "हिस्ट्री आफ पालि लिटरेचर" ग्रन्थस्य द्वितीयभागे ६२६ पृष्ठे लिखितम्, किन्तु हस्तलिखितप्रतिप्रमाणेन नोचितं प्रतीयते । बुद्धसोमायोपायनं कर्तुमेव रचनेयं प्रवृत्तेति याथार्थ्यम् । सद्धर्मोपायनस्य रचना-कालमाश्रित्य विद्वत्सु नैकमत्यम् । प्रो० गायगरमहोदयस्य अनुसारेण रचनेयं चतुर्दशशताब्द्यां प्रादुर्भूता डॉ० भरतसिंहोपाध्यायस्य चानुसारेणेयं रचना द्वादश-त्रयोदशशताब्द्याः निकटे जातेति ।

# परिचय

१८८७ ई० में रिचार्ड मॉरिश ने "सद्धम्मोपायन" ग्रन्थ का रोमन लिपि में सम्पादन किया था और पालि टेक्स्ट सोसायटी पत्रिका में उसका प्रकाशन हुआ था। श्री मॉरिश ने इसके सम्पादन के लिए सिंहली लिपि में लिखित एक हस्तलेख का उपयोग किया था। यह हस्तलेख ब्रिटिश म्युजियम ओरियन्टल नम्बर २२४८ से उन्होंने प्राप्त किया था। पुनः सिंहली लिपि में लिखित पुस्तक, जिसका सम्पादन अनुवाद के साथ बतुबन्तुदेव पण्डित ने किया था, जिसका मुद्रण एवं प्रकाशन सिलोन (श्रीलंका) के शास्त्राधार प्रेस द्वारा १८७४ ई० में हुआ था, उन्होंने उससे मिलाया था। इस सन्दर्भ में उनका कहना है कि सिंहली लिपि में हस्तलिखित पुस्तक तथा सिंहली लिपि में छपी पुस्तक में कोई विशेष अन्तर नहीं था। इस सन्दर्भ में रिचार्ड मॉरिश ने जो सूचना दी है वह इस प्रकार है :—

"For the present text of the 'Saddhammopāyana' I have had the use of a Ms. (in Sinhalese writing) in the British Musium, oriental No. 2248, and the very accurate edition (in Sinhalese character) with sann by Batuwantudeva Pandita, Printed at the Sāstrādhāra Press, 1874. The diffrences between the Ms. and the Printed text are not very numerous or important. I have distinguished between va = eva and va = iva by printed va whenever it stands for eva.

रिचार्ड मॉरिश द्वारा सम्पादन के बाद भी 'सद्धम्मोपायन' का नागरी लिपि में प्रकाशन नहीं हो पाया। इसलिए यह यहाँ देवनागरी लिपि में प्रथम बार प्रस्तुत किया जा रहा है। इस ग्रन्थ का बौद्ध जगत् में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान है, क्योंकि इसमें बुद्ध प्रतिपादित नैतिक मार्गों का उल्लेख है। बौद्ध धर्म के सभी प्रधान विषय इसमें गाथाओं के माध्यम से अभिव्यक्त किये गये हैं।

सद्धर्मोपायन बौद्धधर्म के नैतिक मार्ग के गुणों का ६२९ गाथाओं में वर्णन प्रस्तुत करता हैं। विषय नवीन नहीं है, पर शैली ओजःपूर्ण एवं मौलिक है। इसे दो भागों में बाँटा जा सकता है :—दुराचार के दुष्परिणाम (२) सदाचार की प्रशंसा या उसके सुपरिणाम। साथ ही बौद्ध धर्म के सभी मौलिक सिद्धान्तों का समावेश भी इसमें हो गया है। इन सिद्धान्तों का वर्णन अत्यन्त प्रभावशाली एवं मननशील ढंग से कवि ने उपन्यस्त किया है। १९ शीर्षकों के अन्दर पाप के दुष्परिणाम, पुण्य फल, दान प्रशंसा, शील प्रशंसा, अप्रमाद आदि का काव्यमय वर्णन अत्यन्त हृदयग्राही है।

सद्धम्मोपायन के रचयिता सिंहली स्थविर आनन्द थे, जो अभयगिरि कवि चक्रवर्ती आनन्द भी कहलाते थे। सद्धम्मोपायन की हस्तलिखित प्रति में ६२१ गाथा के अन्त में कहा गया है कि **"इति भदन्त-आनन्दत्थेरेन कतं सद्धम्मोपायनस्य सञ्ञाहरणं समत्तं"**, इससे स्पष्ट हो जाता है कि यह रचना भदन्त आनन्द महास्थविर की ही है। इसे डॉ० भरत सिंह उपाध्याय ने भी स्वीकार किया है। उन्होंने यह रचना अपने प्रिय सब्रह्मचारी बुद्धसोम (बुद्धसोमस्स पियसब्रह्मचारिनो) को भेंट करने के लिए और उन्हें भिक्षुत्व न छोड़ने की सलाह देने के लिए लिखी थी। परन्तु विमलाचरण लाहा ने 'हिस्ट्री ऑफ पालि लिट्रेचर' (के भाग—२ पृ० ६२६) में ब्रह्मचारी बुद्धसोम को इस ग्रन्थ का रचयिता मान लिया है जो हस्तलिखित प्रति के प्रमाण पर उचित नहीं जान पड़ता। वस्तुतः बुद्धसोम को तो भेंट करने के लिए यह रचना लिखी गई थी।

सद्धम्मोपायन के रचनाकाल को लेकर विद्वानों में मतैक्य प्रतीत नहीं होता। प्रो० गायगर के अनुसार इसकी रचना चौदहवीं शताब्दी में हुई। परन्तु डॉ० भरत सिंह उपाध्याय इसकी रचना बारहवीं-तेरहवीं शताब्दी के आसपास मानते हैं, जो समीचीन जान पड़ता है।

कालान्तर में 'सद्धम्मोपायन' का स्वतन्त्ररूप से सुसम्पादित संस्करण प्रकाशित होना अपेक्षित है, जिसमें ग्रन्थ और ग्रन्थकार के विषय में भी विस्तार से विचार किया जाये।

—ब्रह्मदेव नारायण शर्मा

# विषयानुक्रम


| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | अक्खण-दीपनगाथा | ... | ४ |
| २. | दस-अकुसलपथ-आदीनवगाथा | .... | ५३ |
| ३. | पेत-दुक्खवण्णनागाथा | .... | ९७ |
| ४. | तिरच्छानदुक्खवण्णनागाथा | ... | १२९ |
| ५. | पापादीनवगाथा | .... | १७६ |
| ६. | पुञ्ञफल-उद्देसगाथा | .... | २११ |
| ७. | दानानिसंसगाथा | .... | २६३ |
| ८. | सीलानिसंसगाथा | .... | ३३७ |
| ९. | भावनानिससगाथा | .... | ४५१ |
| १०. | पत्तिदानानिसंसगाथा | ... | ४९७ |
| ११. | अनुमोदनानिसंसगाथा | .... | ५१० |
| १२. | देसनानिसंसगाथा | .... | ५१७ |
| १३. | सवनानिसंसगाथा | .... | ५२८ |
| १४. | पूजानिसंसगाथा | .... | ५३९ |
| १५. | वेय्यावच्चानिसंसगाथा | ... | ५५५ |
| १६. | सम्पहंसनानिसंसगाथा | .... | ५६३ |
| १७. | सरणानिसंसगाथा | .... | ५६७ |
| १८. | अनुस्सरणानिसंसगाथा | .... | ५८० |
| १९. | अप्पमादानिसंसगाथा | .... | ५८८ |


—

# सद्धम्मोपायनं

नमो तस्स भगवतो अरहतो सम्मासम्बुद्धस्स ।

सब्बासवविनिम्मुत्तं सब्बसाधुगुणाकरं ।
सब्बलोकगरुं वीरं हितं अमतमग्गदं ॥१॥

सब्बादरेन वन्दित्वा सम्मासम्बुद्धमादितो ।
अथ धम्मञ्च सङ्घञ्च सद्धाय मुद्धना अहं ॥२॥

सद्धम्मोपायनं किञ्चि रचयिस्सामि पेसितुं ।
नामतो बुद्धसोमस्स पियसब्रह्मचारिनो ॥३॥

## १. अक्खण-दीपन-गाथा

अट्ठक्खणविनिम्मुत्तं खणं परमदुल्लभं ।
उपलद्धेन कत्तब्बं पुञ्ञं पञ्ञवता सदा ॥४॥

तयो अपाया आरूप्पासञ्ञं पच्चन्तिमम्पि च ।
पञ्चिन्द्रियानं वेकल्लं मिच्छादिट्ठि च दारुणा ॥५॥

अपातुभावो बुद्धस्स सद्धम्मामतदायिनो ।
अट्ठक्खणा असमया इति एते पकासिता ॥६॥

कारेन्तो कम्मकरणं निरये अतिदारुणं ।
भयानकं भुसं घोरं कथं पुञ्ञं करिस्सति ॥७॥

सद्धम्मसञ्ञारहिते सदा उब्बिग्गजीविते ।
तिरच्छानभवे सन्तो कथं पुञ्ञं करिस्सति ॥८॥

गन्त्वान पेत्तिविसयं सन्तापपरिसोसितो ।
खुप्पिपासापरिस्सन्तो कथं पुञ्ञं करिस्सति ॥९॥

आरूप्पासञ्ञालोकेपि सवणोपायवज्जितो ।
सद्धम्मसवणाहीनो कथं पुञ्ञं करिस्सति ॥१०॥

अच्चन्ताधम्मबहुले मुनिन्दसुतवज्जिते।
पच्चन्तविसये जातो कथं पुञ्ञं करिस्सति ॥११॥

जळो मूगादिको वापि विपाकावरणे ठितो।
गहणोपायरहितो कथं पुञ्ञं करिस्सति ॥१२॥

पक्खन्तो पापिकं दिट्ठिं सब्बथा अनिवत्तियं।
संसार-खाणुभूतो हि कथं पुञ्ञं करिस्सति ॥१३॥

बुद्धादिच्चे अनुदिते सिद्धिमग्गावभासके।
मोहन्धकारे वत्तन्तो कथं पुञ्ञं करिस्सति ॥१४॥

यं भावनामयं पुञ्ञं सच्चाभिसमयावहं।
तस्स अनोकासभावेन एते अक्खणसम्मता ॥१५॥

अट्ठक्खणविनिमुत्तो खणो परमदुल्लभो।
तं लद्धा को पमज्जेय्य सब्बसम्पत्तिसाधकं ॥१६॥

अवेकल्लमनुस्सत्तं बुद्धादिच्चाभिमण्डितं।
सुदुल्लभतरं तम्हि खणे निब्बानसिद्धिया ॥१७॥

हेतुदुक्करतो चेव सारतो च महग्घतो।
महासारं व रतनं मनुस्सत्तं सुदुल्लभं ॥१८॥

मनुस्सत्तस्स हेतुहि पुञ्ञं तं अतिदुक्करं।
लोके हि पुञ्ञकामानं मन्दता तस्स साधिका ॥१९॥

पुञ्ञस्स दुक्करत्तञ्च अपुञ्ञसुकरत्तनं।
घरं कत्वान दानेन दहनेन च वेदियं ॥२०॥

पापे अनादरेनापि सततं वत्तते मनो।
पुञ्ञे अच्चादरेनापि नदिया साधितब्बकं ॥२१॥

यथा दिस्सन्ति सम्पुण्णा अपुञ्ञाफलभूमियो।
तथा पुञ्ञा न दिस्सन्ति पुञ्ञानं फलभूमियो ॥२२॥

पिपीलिकानं पुञ्जो हि बिला एका विनिग्गतो।
किं नु सो नातिरिच्चेय्य मनुस्से जम्बुदीपके ॥२३॥

पुञ्ञस्स दुक्करत्ता व मनुस्सत्तं सुदुल्लभं।
बीजाभावे फलाभावो अलं तं पटिभावितुं ॥२४॥

यं यं हि सम्मतं लोके तत्थ तं सारसञ्ञितं।
ततो सारं मनुस्सत्तं साधुसम्मतभावतो ॥२५॥

उळारफलदं कम्मं निब्बानावहमेव च।
इध इज्झति सब्बं ति ञेय्या एत्थ महग्घता ॥२६॥

एवमादीहि हेतूहि मनुस्सत्तं सुदुल्लभं।
तस्सालाभे तु सग्गादि सम्पत्ति चेव[1] दुल्लभा ॥२७॥

अच्चन्तलामकायापि अत्तत्थपटिपत्तिया।
लभनीयं मनुस्सत्तं यदि एवं सुदुल्लभं ॥२८॥

अथो अच्चन्तसेट्ठाय परत्थपटिपत्तिया।
दुक्करत्तस्स उपमा तिलोके पि न विज्जति ॥२९॥

पुत्तस्स दुक्खं कत्वापि लोके अत्तसुखत्थिके[2]।
परत्थं पटिपज्जन्तो को हि नाम भविस्सति ॥३०॥

असन्थुतस्स लोकस्स सरणं ति अयाचितो।
अकतञ्ञुस्स दुट्ठस्स को सिया भारवाहको ॥३१॥

नरकङ्गारमज्झम्हि ठपेत्वा सीतलं जलं।
को चिरमनुरक्खेय्य सीतीभावं अनिद्धिमा ॥३२॥

तथेव सत्तदोसग्गिसम्पदित्ते भवावटे।
करुणासीतलीभावं पालयिस्सति को चिरं ॥३३॥

परानुभवियं दुक्खं सब्बमत्तनि रोपितुं।
येसं निच्चं अविच्छिन्नो विमोक्खन्तो मनोरथो ॥२४॥

रज्जदानोचिततया[3] बुद्धरज्जं असङ्कमं।
अददन्ता चिरं ठातुं लज्जितावाभिनिब्बुता ॥३५॥

१. Ms. चापि, B. चेव।
२. Ms. अत्थिको।
३. Ms. रज्जदानो उचित्तायो The Sannadivides रज्जदानो-चितताय into रज्जदाने and उचितताय।

ये परत्थपरा लोके वीरा सारगुणाकरा ।
दुक्करत्तं हि विञ्ञाता को तेसं पटिपत्तिया।।३६।।

अवीचीव निरस्सादं लोकं ञत्वा दुखद्दितं ।
केवलं परसत्तत्थं को समत्थोवगाहितुं ।।६७।।

येसं नेत्तादिदानेसु पस्सन्नरुहिरस्स च ।
समानभावं नोपेन्ति चतुरोपि महण्णवा ।।३८।।

तेसं पुञ्ञेकदेसम्पि सद्धाताहि सुदुल्लभो ।
कातुं तस्सादरं कत्वा को हि नाम भविस्सति ।।३९।।

एवं सुदुल्लभत्ता व परत्थपटिपत्तिया ।
बुद्धादिच्चोदयो चापि मतो अच्चन्तदुल्लभो ।।४०।।

बुद्धादिच्चे अनुदिते मग्गं निब्बानसाधकं ।
ब्रह्मिन्दचन्दादिच्चापि न सक्कोन्ति विभावितुं ।।४१।।

यथाट्ठानसभावाय गरुभावेन लेड्डुया ।
उद्धं खेपेन आकासे ठानं अत्तिपरित्तकं ।।४२।।

दोसेहि सीदापेन्तस्स तथेवापायभूमियं ।
अतीव बहुकं ठानं मन्दं सुगतियं मतं ।।४३।।

एकपुग्गलसुत्तेन काणकच्छोपमेन[1] च ।
उभिन्नं दुल्लभत्तं हि वेदितब्बं विजानता ।।४४।।

उभयेसं समायोगो खणो अच्चन्तदुल्लभो ।
अत्तदत्थपरो विञ्ञू न विरोधेय्य तं खणं ।।४५।।

खणस्स दुल्लभत्ता व बुद्धपुत्ता अतन्दिता ।
कामं तचो नहारु च अट्ठि च अवसुस्सतु ।।४६।।

अदिस्वा अच्चुतं सन्तं पदं सम्बुद्धदेसितं ।
न ताव पल्लङ्कमिमं भिन्दिस्साम कथञ्चन ।।४७।।

इति सब्बादरेनापि भावेत्वा मग्गमुत्तमं ।
खणभङ्गभयातीतं पत्ता परमनिब्बुतिं ।।४८।।

---

१. काणकच्छोपमेन for काणकच्छपोपमेन, See थेरीगाथा ५०० Com. P. २१५ ।

तेसं परमवीरानं उस्साहोव[1] अचिन्तियो ।
किं न दीपेति अम्हाकं खणग्गस्सातिपातकं[2] ॥४९॥

दुल्लभमतिपातिञ्च लद्धा ठानमिमं बुधो ।
जीविते जालमज्झट्ठमकसस्सेव अप्पके ॥५०॥

अप्पस्सादेसु भोगेसु निस्सारेसु पभङ्गुसु ।
सब्बदा अघमूलेसु असज्जन्तो कथञ्चन ॥५१॥

जनो जीवितुकामो व विदितं विसभोजनं ।
पापं सम्परिवज्जेत्वा पुञ्ञकम्मरतो सिया ॥५२॥

अक्खण-दीपन-गाथा समत्ता ।
पठमो कण्डो ।

## २. दस-अकुसल-आदीनवगाथा

पापं ति लोभमोहेहि दोसमोहेहि वा पुन ।
सुद्धमोहेन वा युत्ता चेतना पापसञ्ञिता ॥५३॥

पापचेतनाजातानि द्वारत्तयवसेन च ।
अपुञ्ञकिरियवत्थूनि दस होन्तीति दीपये ॥५४॥

हिंसा थेय्यञ्ञदारानं गमनं कायिका मता ।
मुसा पेसुञ्ञफरुसं सम्फवाचाहि[3] वाचिका ॥५५॥

अभिज्झा चेव व्यापादो मिच्छादिट्ठि च मानसा ।
एते कम्मपथप्पत्ता असम्पत्ता च वेदिया ॥५६॥

हिंसादिभावासम्पत्ता पापचेतनसम्भवा ।
कम्मपथं असम्पत्ता वेदियारोधनादिका ॥५७॥

---

१. Ms. च B. व ।
२. खणग्गस्सातिपातनं ।
३. B. सम्पवाचाहि ।

सत्ते सत्तोति सञ्ञा च वधकचित्तमुपक्कमो ।
तेन जीवितनासो च सहत्था चतुरङ्गिको ॥५८॥

यथाधिप्पाय-आणत्ति तथा तं सम्पटिच्छनं ।
पटिञ्ञं अविनासेत्वा तथा व करणम्पि च ॥५९॥

पयोगं हेट्ठा वुत्तेसु छड्डेत्वा सह तेहि च ।
छळङ्गाणत्तिया होति पाणहिंसा ति दीपये ॥६०॥

परपरिग्गहभण्डो च परपरिग्गहसञ्ञिता ।
देय्यादिस्वेकचित्तञ्च ठाना चावनमेव च ।
पयोगो चेति पञ्चङ्गमदिन्नं साहत्थिकम्मतं ॥६१॥

यथाधिप्पायमाणत्ति तथा तं सम्पटिच्छनं ।
पटिञ्ञं अविनासेत्वा तथा व करणम्पि च ॥६२॥

ठाना चावम्पयोगञ्च अपनेत्वान पञ्चसु ।
छळङ्गमाणत्तिया होति अदिन्नन्ति पदीपये ॥६३॥

परपरिग्गहितित्थी च परपरिग्गहसञ्ञिता ।
अतिकम्मनचित्तञ्च तथेवातिक्कमो पि च ।
एवम्परस्स दारेसु चतुरङ्गो अतिक्कमो ॥६४॥

लद्धिगूहनचित्तञ्च वाचा तदनुलोमिका ।
वचनत्थपटिवेधो[1] च मुसावादो तिवङ्गिको ॥६५॥

पत्थेन्तस्स पियत्तम्पि भेदाधिप्पायकस्स च ।
भेदानुलोमिका वाचा पेसुञ्ञन्ति पकासिता ॥६६॥

परं खो भेतुकामस्स दुट्ठचित्तस्स जन्तुनो ।
अनिट्ठसावनं वुत्तं फरुसन्ति पजानता ॥६७॥

निरत्थिककथा या हि रागदोसाभिवड्ढनी ।
तं रत्तस्स अकालेन भासना सम्फसञ्ञिता[2] ॥६८॥

१. B. पटिवेदो ।
२. B. सम्पसञ्ञिता ।

अञ्ञाय पत्थना या हि परोपकरणादिसु ।
लोभादिमत्ततो या हि अभिज्झाति पकासिता ॥६९॥

या सम्पदुट्ठचित्तस्स अनत्थाहितकामता ।
ब्यापादो ति समक्खातो अब्यापन्ने हि सब्बथा ॥७०॥

अनत्ताभिनिवेसो यो नत्थि दिन्नन्ति आदिना ।
मिच्छादिट्ठी ति अक्खातो सम्मादिट्ठिविपक्खिको ॥७१॥

इमेसु खलु वत्थूसु निब्बत्ता कम्मसञ्ञिता ।
चेतनानिट्ठफलदा तं कथमिति चे वदे ॥७२॥

कम्मविपाकञाणं हि बुद्धञाणन्ति भासितं ।
न सुबुद्धन्तु[1] अञ्ञेसं तदञ्ञो को हि ञस्सति ॥७३॥

वचनं अनुगन्त्वान तस्सेवादिच्चबन्धुनो ।
गरूपदेसं लद्धेन अनुमानेन वेदियं ॥७४॥

दस चापुञ्ञवत्थूनि यथा फलवसेन हि ।
पबलानि अपायेसु फलदानितरानि तु ॥७५॥

मनुस्सेसु हि जातस्स यथा बलवसेन च ।
यथा पच्चयतो वापि फलदानि कथन्ति ते ॥७६॥

हिंसा अप्पायुकत्तञ्च बव्हाबाधत्तनम्पि च ।
वियोगदुक्खबाहुल्यं जने तुब्बिग्गवासतं ॥७७॥

दलिद्दियञ्च दीनत्तं आसाभङ्गञ्च दारुणं ।
अञ्ञायत्तप्पवत्तिञ्चादिन्नादायी लभे नरो ॥७८॥

सपत्तबहुलो होति सदा चापत्थितित्थिको ।
इत्थि वा पण्डको वापि परदाररतो नरो ॥७९॥

[2]वाचनादुक्खखिन्नो च अभूतक्खाणताळितो ।
असद्धियो सुदुग्गन्धमुखो होति मुसारतो ॥८०॥

---

१. Ms. सुदुब्बुद्ध । B. न सुबुद्ध ।
२. Ms. वञ्चना ।

सुसम्बद्धापि तस्सीध मित्ता भिज्जन्त्यकारणा[1] ।
पियसुञ्ञकरं यो हि पेसुञ्ञमकरी पुरा ॥८१॥

दिट्ठविद्देसनीयो चास्सवनीयखरस्सरो ।
होतीहाकतदोसोपि फरुसाभिरतो पुरा ॥८२॥

असम्बन्धङ्गपच्चङ्गो अनादेय्यवचो पि च ।
सम्फप्पलापं यो पुब्बे अवदि अप्पयोजनं ॥८३॥

यं यं इज्झति[2] साधेतुं न तं तस्सेह [3]इज्झति ।
अञ्ञायेनञ्ञ[4] अत्थेसु यो[5] भिज्झमकरी पुरा ॥८४॥

विरूपो होति अच्चन्तं विसमाबाधपीळितो ।
अप्पियो च मनुस्सानं यो व्यापादरतो पुरा ॥८५॥

निहीनासुचिभोगेसु रतो मन्दो जळो पि च ।
दुट्ठरोगी कुदिट्ठी च मिच्छादिट्ठि सिया नरो ॥८६॥

केचीध मज्जपानेन सह एकादसेति च ।
वदन्ति तं अनत्थत्थसेवनं लोभमोहजं ॥८७॥

उम्मत्तो खित्तचित्तो च नीचवुत्ति महाजळो ।
अवञ्ञातो च होतीध मज्जपायी पुरा नरो ॥८८॥

दलिद्दो मच्छरी होति बव्हाबाधी विहेठको ।
अप्पेसक्खो सदा होति यो इस्सामानको पुरा ॥८९॥

थद्धो वञ्ञातकुलजो जळो अपरिपुच्छको ।
कुक्कुरादिवताचिण्णो कुक्कुरादि-सहव्यतं ॥९०॥

उपपज्जति इच्चेवमनन्तं पापजं फलं ।
वीमंसित्वान विञ्ञेय्यं सुत्तमग्गानुसारतो ॥९१॥

---

१. Ms. मित्ताभिज्जन्ति कारणा ।
२ Ms. यं यं निज्झाति ।
३. Ms. तस्सेव इज्झति ।
४. Ms. अञ्ञायेनाञ्ञ ।
५. Ms. 'यो' नत्थि ।

मयूरचन्दकस्सापि विचित्ता[1] चित्तकम्मजा।
तं तं तथेव विञ्ञाता मो व लोकग्गपुग्गलो ॥९२॥

पापा आसेविता येहि ते अपायेसु जायरे।
न अक्खातेन पत्तब्बं तत्थ दुक्खमनोपमं ॥९३॥

येन येन पकारेन यं यं पापं कतं पुरा।
तस्स तस्सानुरूपं व फलं होति असाहियं ॥९४॥

दुस्सहो दुब्बचो घोरो दुरन्तो दुरतिक्कमो।
अक्खमो अतिदुक्खो ति अपायो भायितब्बको ॥९५॥

लोभाधिकेन पापेन पेतलोकेसु जायरे।
मोहाधिकेन तिरिये निरये दोसाधिकेन हि ॥९६॥

## ३. पेत-दुक्ख-वण्णना-गाथा

असंविभागसीला ये यथासत्ति यथाबलं।
इस्सालुका मच्छरिनो ते पेतेसूपजायरे ॥९७॥

अज्जनादीनि दुक्खानि अनुभोत्वापि अज्जिता।
अन्ते लोभाधिग्गहीता[2] यदि पेतभवावहा ॥९८॥

अत्था-अत्थाति लोको हि किमत्थमभिजप्पति।
आदिमज्झन्तभावेसु ये अनत्थावहा इमे ॥९९॥

सकम्मवारितन्नापा आहारत्थमतन्दिता।
इतोचितो च पयता इति पेता ति सह्निता ॥१००॥

खुप्पिपासापरिस्सन्ता किसा थूलसिरा तथा।
दिस्समानट्ठिसण्ठाना विरलन्तरफासुला ॥१०१॥

१. Ms. चित्तता, B. विचित्ता।
२. Ms. लोभाधिग्गहीतान्ते।

पिट्ठिकण्टकमल्लीन-परिच्छातोदरत्तचा ।
अपक्कसुक्खलापूववल्लिता कुञ्चिता सता ॥१०२॥

तचट्ठिन्हारुसेसङ्गा परिनिन्नक्खिगण्डका ।
दीघव्याकुलकेसेहि अन्धकारीकताननां[1] ॥१०३॥

परूळ्हकच्छनखलोमा लूखकण्हवलित्तचा ।
विरूपतेव[2] एकत्थ पिण्डिता सब्बलोकिका ॥१०४॥

पच्छानुतापदुक्खेन अच्चन्तपरिसोसिता ।
पच्चक्खतो अलक्खिया इति दिट्ठेहि लक्खिया ॥१०५॥

अनच्छादितकोपीना अलद्धन्नलवोदका ।
जिघच्छापरिदाहेन परिस्सन्ता सयन्ति ते ॥१०६॥

नेकवस्ससहस्सेसु तेसं आसाविवद्धनो ।
एहि भुञ्ज पिबाहीति सद्दो सूयति रित्तको ॥१०७॥

असमत्थापि ते सब्बे अथोदनजलासया ।
महादुक्खेन वुट्ठन्ति अञ्ञोञ्ञमवलम्बिय[3] ॥१०८॥

उट्ठानतुरिता पेता व्यठन्ता पतमानका ।
परिमोचेन्ति आलग्गे असमत्थतया तया ॥१०९॥

पवेधमानं अबलं पबलो त्वं पलम्बसि ।
अहो निक्करुणोसि त्वं इति सामानि योजिय ॥११०॥

उट्ठहित्वा पतन्ते ते जलच्छाया व चञ्चले ।
अलद्धपुब्बलोभासा उट्ठापेति पुनप्पुनं ॥१११॥

अट्ठिसङ्घाटमत्तानं उट्ठानव्यसनं कथं ।
अनुस्सरन्तो धारेय्य जीवितं करुणापरो ॥११२॥

अज्ज अम्हेहि सद्दोयं यतो जातेहि सूयति ।
ओदनं उदकं चेति अस्ससिङ्गो व अब्भुतो ॥११३॥

---

१. Ms. अन्धकरकताननां ।

२. Ms. विरूपतोव । B. विरूपतेव According to Sanna विरूपिता इव ।

३. Ms. अञ्ञमञ्ञावलम्बिय ।

इति ते पबदन्ता व पटिच्छन्ता व अञ्जलिं ।
अपस्सन्ता व दातारं धावन्ति दिसतोदिसं ॥११४॥

ततो मुहुत्तमत्तेन तेसं आयासकारको ।
कण्णे दड्ढसलाका व नत्थि सद्दोपि विज्झति ॥११५॥

किं न सोस्सन्ति ते पेता नत्थि सद्दं सुदारुणं ।
येहि सन्तेसु देय्येसु खित्ता नत्थीति याचका ॥११६॥

ते विसादपरिस्सन्ता सभावेनापि दुब्बला ।
पतन्ति तालाछिन्ना व विच्छिन्नासा विसञ्ञिनो ॥११७॥

यं जिघच्छादुखं लोके एकाहच्छिन्नभत्ततो ।
दुस्सहं तञ्च पेतानं को दुक्खं चिन्तयिस्सति ॥११८॥

केसिञ्चि रोमकूपेहि जालामाला समुट्ठिता ।
दहन्ति सकलं देहं अग्गिजाला व सासयं ॥११९॥

कुच्छिजिघच्छादाहेन बाहिरं देहजग्गिना ।
चित्तं पच्छानुतापेन पेतानं दय्हते सदा ॥१२०॥

विच्छड्डितं नुट्ठुभितं विजातानञ्च यम्मलं ।
यदञ्ञञ्चापि असुचि लोकेनातिजिगुच्छियं ॥१२१॥

तदत्थञ्चापि ते पेता धावन्ता नेकयोजनं ।
अच्छिन्दित्वान अञ्ञोञ्ञं लभन्ति न लभन्ति च ॥१२२॥

छाया आतपतं यन्ति रित्तत्तञ्च महासरा ।
उण्हा च होन्ति पेतानं वाता पकतिसीतला ॥१२३॥

फुसन्ति अग्गिजाला व सिसिरा चन्दरंसियो ।
सब्बं विपरिययं होति यं लोके साधुसम्मतं ॥१२४॥

पेतलोकभवं दुक्खं अनन्तं सन्तजीविका ।
कथन्नु वण्णयन्तीह बिन्दुमत्तं व वण्णितं ॥१२५॥

एवं खुधापरेतानं पेतानं दुक्खजीविनं ।
इच्छाविघातं दुक्खं किं नरकं नातिरिच्चति ॥१२६॥

विदित्वा पेत्तिविसये दुक्खं लोभोपपादितं।
लोभसत्तुविनासाय कतुस्साहो हि पञ्ञवा ॥१२७॥

दानं सत्थं सहाया मे पटिग्गाहाति चिन्तिय।
समंसमपि[1] दीनानं ददेय्य अविसङ्कितो ॥१२८॥

## ४. तिरच्छान-दुक्ख-वण्णना-गाथा

दुन्निग्गमे महादुक्खे तिब्बरागे महाभये।
विधम्मसञ्ञे जायन्ति तिरच्छानेपि पापतो ॥१२९॥

तिरियतो एव चिन्तेन्ति गच्छन्ति च सयन्ति च।
तिरोगतिच्छा धम्मेसु तिरच्छाना ततो मता ॥१३०॥

तिरच्छजातिसङ्खाहि कतत्थेहि पि दुक्करा।
तासु दुक्खं महत्तं को सकलं वण्णयिस्सति ॥१३१॥

पूतिमच्छे वणेवापि तथा चन्दनिकाय वा।
कुठितासुचिदुग्गन्धफेनिले समले हि वा ॥१३२॥

केचि सत्ता विजायन्ति जायन्ति विचरन्ति च।
खादन्ति कामं सेवन्ति सयन्ति च मियन्ति च ॥१३३॥

अथो इमस्मिं देहे पि सकलासुचि-आकरे।
असीतिकुलमत्तानि किमीनं नियतानि हि ॥१३४॥

तेसं सपुत्तनत्तानं यतो सूतिघरोप्ययं[2]।
पवुड्ढि कलहट्ठानं चङ्कमो सयनीघरो ॥१३५॥

खादनीयम्मलट्ठानं रोगभोगादिभूमि च।
देहविच्छड्डुनट्ठानं सुसानं च इदं यतो।
ततो देहे विरज्जन्ति न रज्जन्ति विपस्सिनो ॥१३६॥

---

१. Ms. पि च। B. अपि।

२. Ms. अयं। B. प्ययं।

अच्चन्तासुचिजातानं अमेज्झाहारभोजनं[1] ।
चिन्तापुच्छङ्गनकरी किमु तज्जातिदस्सनं ॥१३७॥

जाता खलु तिरच्छाने थलजज्जलजा पि वा ।
अञ्ञोन्नम्पि भीता व सयन्ति विचरन्ति च ॥१३८॥

वाललोमनखन्हारूमंससिङ्गट्ठिकादिनं ।
कारणा केचि निद्दोसा मरीयन्ति अनेकधा ॥१३९॥

चम्मुप्पाटनदुक्खेन फन्दन्ता गावि-आदयो ।
यं दुक्खमधिगच्छन्ति का नु तस्सोपमा सिया ॥१४०॥

विज्झित्वा अक्खियुगलं विलम्बित्वा अवंसिरा ।
नियन्ता मारणत्थाय दुक्खं पप्पोन्ति अण्डजा ॥१४१॥

सजीवा व जले उण्हे खिपित्वा पच्चमानका ।
यं दुक्खमधिगच्छन्ति तं को खलु मिनिस्सति ॥१४२॥

अदिट्ठपुब्बत्थलका अविच्छिन्नोदके रता ।
निद्दयेहि मनुस्सेहि सजीवा व समुद्धटा ॥१४३॥

निहिता लुख-पंसुम्हि[2] पासानेन समुत्थटा ।
समुद्दितापातुरिता खुप्पिपासाबलाहटा ॥१४४॥

करुणं परिकुजन्ता समातापितुबन्धवा ।
अलद्ध-परिवत्तन्ता अनन्तरितवेदना ॥१४५॥

यं दुक्खमधिगच्छन्ति निद्दोसा सङ्खसिप्पिका ।
तेसं दुक्खलवंसम्पि नाहं सक्कोमि दीपितुं ॥१४६॥

वहन्ति अवसा केचि दण्डंकुसकसाहता ।
पतोदपण्हिपानीहि बहुसो परितज्जिता ॥१४७॥

बद्धानेकेहि रज्जूहि अलद्धछन्दचारिनो ।
पबला दुब्बले सत्ते सकम्मपरिनामिता ॥१४८॥

---

१. Ms. अवेज्झाहारभोजिनं ।
२. Ms. खलुपंसुम्हि ।

येसं सब्बं परायत्तं छन्दचारो न विज्जति ।
तेसं दुक्खस्स परियन्तं तदञ्ञो को हि ञस्सति ॥१४९॥

केचि युत्ता रथधुरे नङ्गले सकटे हि वा ।
वहन्ति वणितक्खन्दा तज्जिता अतिभारियं ॥१५०॥

नाहं सक्कोमि वहितुं उण्हो छातो पिपासितो ।
भारियं ति च वत्तुम्पि येसं सत्ति न विज्जति ॥१५१॥

तेसं आरोपयित्वान अविसय्हं महाभरं ।
असमत्थे ठिते दीने ताळयन्ति पुनप्पुनं ॥१५२॥

कड्ढन्ति नासारज्जूहि[१] वालं निब्बेठयन्ति च ।
निब्बिज्झन्ति पतोदेहि पण्हीहि पहरन्ति च ॥१५३॥

दहन्ति वालमूलंसपिट्ठिपस्सोदरादिसु ।
कण्णे छिन्दन्ति तज्जन्ति विलिक्खन्ति च सब्बसो ॥१५४॥

ते भीता उट्ठहन्ता च पतन्ता असमत्थतो ।
यं दुक्खमधिगच्छन्ति को नु तं दीपयिस्सति ॥१५५॥

तिरच्छानेसु लोकेन देवतासाति सम्मता ।
रसग्गस्सोपदानेन माता व परिपोसिता ॥१५६॥

मनुञ्ञा मङ्गला पुञ्ञा सुद्धिदाति च सञ्ञिता ।
तासम्पि दुक्खमतुलं तत्थ अञ्ञेसु का कथा ॥१५७॥

पादे खानुसु बन्धित्वा कत्वा अग्गिं समन्ततो ।
तसिते पुन पायेत्वा दुप्पेय्यं लवणोदकं ॥१५८॥

विरित्ते पुन पायेत्वा सुदुक्खं कटुकोदकं ।
महादण्डेहि नेकेहि आकोटेत्वान[२] निद्दयं ॥१५९॥

जीवदाहं विदय्हन्ता यवने[३] गवि आदयो ।
महादाहपरिस्सन्तो पस्सन्तो[४] पापजं फलं ॥१६०॥

---

१. Ms. नासारज्जूहि । B. नास्नारज्जुम्हि ।
२. B. आकोट्टेत्वान ।
३. Ms. यावने ।
४. Ms. पस्सन्ता ।

विस्सरं विरवन्ता'व निस्ससन्ता'व आयतं ।
मिलातदीनवदना उदिक्खन्ता इतो ततो ॥१६१॥

यं दुक्खमनुभोन्तीह सवणेपि असाहियं ।
तं दुक्खं चिन्तयन्तस्स हदयं फलतीव मे ॥१६२॥

या हि बालत्तने नाम सब्बलोकानुकम्पिये ।
अनुकम्पा विपन्ना'व सा तिरच्छानजातियं ।
तं कथं इति चे विञ्ञू वदे विसदमत्थतो ॥१६३॥

असहन्ता वियोगन्तु मुहुत्तम्पि च मातुया ।
पिल्लका अतिमन्दत्ता अनाथा सयिता तहिं ॥१६४॥

कथं न दिस्सते अम्ब तदा पातो व निग्गता ।
किन्नु मे पिल्लका अत्थि इति चिन्ता पि नत्थि वा ॥१६५॥

इति चिन्तापरा हुत्वा कुजन्ता दीनलोचना ।
उदिक्खन्ता गतदिसं उस्सिङ्घन्ता दिसोदिसं ॥१६६॥

दिस्वा'व मातरं सायं गोचरातो समागतं ।
पहट्ठा पटिधावन्ति पामुज्जुब्बिल्लभावतो ॥१६७॥

विस्सत्थे मातुपेमेन विलङ्घन्ते समन्ततो ।
लाळन्ते कण्णपुच्छे पि सलिळोपगते च ते ॥१६८॥

छाते याते थनं पातुं मातानोति सिनेहतो ।
तरुणे तरुणक्खीहि चञ्चलेहि उदिक्खिता ॥१६९॥

छड्डेत्वा पुत्तपेमञ्च अधिट्ठाय च रुद्दतं ।
तं खणेनेव अञ्ञाव जाता माता पि पुत्तके ॥१७०॥

विरवन्तेव करुणं फन्दन्ते यदि खादति ।
इतो परं किं वत्तब्बं भयं तिरियसम्भवं ॥१७१॥

यत्थागच्छति पुत्तानं [1]मातुतो पि महाभयं ।
यत्थ नत्थी ति विस्सम्भो लज्जाधम्मसती पि वा ।
अकत्तब्बन्ति वा तम्हा कथं निग्गमनं सिया ॥१७२॥

अयम्पि दुन्निग्गमनो निच्चुब्बेगो महादुखो ।
अञ्ञोञ्ञभक्खो असिवो मोहजालावगुण्ठितो ॥१७३॥

सब्बानत्थसमवायो तिरच्छानोति सञ्ञितो ।
संसारे संसरन्तानं सक्किलेसान निच्छया ॥१७४॥

सिया अदिट्ठसच्चानं इति संविग्गमानसो ।
सच्चाभिसमयत्थाय परक्कमति पण्डितो ॥१७५॥

## ५. पापादीनव-गाथा

अधिमत्तानि पापानि अविसङ्का चरन्ति ये ।
निरये ते महाघोरे उप्पज्जन्ति असंसयं ॥१७६॥

सुखं अयो ति सङ्खातं य हिं सो नोपलब्भति ।
निग्गतायो ति निरयो इति वुत्तो तदञ्ञूहि ॥१७७॥

चतुक्कण्णो चतुद्वारो विभत्तो भागसोमितो ।
अयोपाकारपरियन्तो अयसा पटिकुज्जितो ॥१७८॥

तस्स अयोमया भूमि जलिता तेजसा युता ।
समन्ता योजनसतं फुटा[2] तिट्ठति सब्बदा ॥१७९॥

कतपापो पि यं दुक्खं घनजालनिरन्तरे ।
जलमानङ्गपच्चङ्गो अनुभोति अवीचियं ॥१८०॥

विस्सरं विरवन्तो व धावन्तो[3] च इतो ततो ।
तस्सेकदेसमत्तम्पि को समत्थो विभावितुं ॥१८१॥

१. Ms. मातितो ।
२. Ms. फरित्वा । B. फुटा ।
३. Ms. विरवन्तो विधावन्तो इतो ततो ।

यस्सायोमयमोनद्धं कपालं बहलम्पि च ।
अन्तो अग्गिजवादित्तं अनन्तं अण्णवोदकं ॥१८२॥

चतुद्दिसातो पक्खन्तं खणेन यदि सुस्सति ।
तस्सन्तो वत्तमानस्स सुखुमालसरीरिनो ॥१८३॥

विलीयमानगत्तस्स आतुरस्स विफन्दतो ।
खलन्तस्स पतन्तस्स मुच्छन्तस्स मुहुं मुहुं ।
आसाभङ्गाभितुन्नस्स आयासेन विकम्पतो ॥१८४॥

विलपन्तस्स करुणं अनाथस्स विचिन्ततो ।
असय्हं अतुलं तिब्बं को दुक्खं वण्णयिस्सति ॥१८५॥

सिम्बलिं आयसत्थूलं सोळसङ्गुलकण्टकं ।
जालमालापरिक्खित्तं उद्धं योजनमुग्गतं ॥१८६॥

चण्डेहि यमदूतेहि दण्डीयन्तो पुनप्पुनं ।
विद्धो पतोदयट्ठीहि सत्तियादीहि चाहतो ॥१८७॥

विफालितङ्गपच्चङ्गो विरवन्तो'व विस्सरं ।
भीतो रुदम्मुखो दीनो आरुहन्तो पुनप्पुनं ॥१८८॥

उब्बत्तेत्वान तु मुखं उदिक्खन्तो'व[1] रक्खसे ।
भयेन विनिमीलेन्तो अङ्गमङ्गे व गूहयं ॥१८९॥

अलद्धा लीयनट्ठानं वेधमानो विचेतनो ।
अनुभोति हि यं दुक्खं तस्स का उपमा सिया ॥१९०॥

एकन्तदुक्खा निरया यतो एवं सुदारुणा ।
न अक्खाणेन पत्तब्बमिति तस्मा जिनो ब्रवि ॥१९१॥

यथा हि अन्तरं दूरं अग्गिनो चन्दनस्स च ।
तथेव अन्तरं दूरं निरयग्गि इधग्गिनं ॥१९२॥

तिसत्तिसतविद्धस्स यं दुक्खं अविचिन्तियं ।
तन्नेरयिकदुक्खस्स हिमवासासपन्तरं ॥१९३॥

---

१. Ms. उदिक्खन्तेव ।

जिससे तीर्थंकरत्व आदि पुण्य कर्म का संचय होता है वह चितिकर्म है। अर्हत आदि का बहुवचन युक्त शब्दोच्चारण एवं चन्दनादि अर्पण करना पूजाकर्म है। तथा जिससे कर्म दूर किया जाता है अर्थात् जिसके द्वारा कर्मों का संक्रमण उदय, उदीरणा आदि रूप परिणमन करा दिया जाता है ऐसे कार्य को विनयकर्म कहते हैं। इसी को शुश्रूषा भी कहते हैं।[1] विनय की प्रशंसा करते हुए मूलाचारकार ने कहा है—विनय पंचमगति (मोक्ष) का नायक[2], श्रुताभ्यास (शिक्षा) का फल है। इसके बिना सारी शिक्षा निरर्थक है। क्योंकि विनय सभी कल्याणों का फल भी है।[3]

### ४. प्रतिक्रमण

प्रमादपूर्वक किए गए अतीत कालीन दोषों का निराकरण करना प्रतिक्रमण (पडिक्कमण) है।[4] द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव के आश्रय से व्रतों में हुए अतीतकालीन अपराधों (दोषों) का निन्दा एवं गर्हा-पूर्वक शोधन या दोषों का परित्याग करना प्रतिक्रमण है।[5] आचार्य हेमचन्द्र ने लिखा है कि—सावद्य(पाप) प्रवृत्ति में जितने आगे बढ़ गये थे, उतने पीछे हटकर पुनः शुभयोग रूप स्व-स्थान में अपने-आपको लौटा लाना प्रतिक्रमण है।[6]

### भेद

प्रतिक्रमण के सात भेद हैं—दैवसिक, रात्रिक, ऐर्यापथिक, पाक्षिक, चातुर्मासिक, सांवत्सरिक और औत्तमार्थ।[7]

१. **दैवसिक**—सम्पूर्ण दिन में हुए अतिचारों की आलोचना प्रत्येक सन्ध्या को करना दैवसिक प्रतिक्रमण है।

२. **रात्रिक**—रात्री संबंधी दोषों के निराकरण हेतु रात्रि के पश्चिम भाग में अर्थात् ब्रह्ममुहूर्त में जो प्रतिक्रमण किया जाता है वह रात्रिक प्रतिक्रमण है।

---

१. मूलाचार वृत्ति ७।७९. २. मूलाचार ५।१६७. ३. वही ५।१८८.

४. अतीतकालदोषनिर्हरणं प्रतिक्रमणम्।—मूलाचार वृत्ति १।२७.

५. दव्वे खेत्ते काले भावे य कयावराहसोहणयं।
णिंदणगरहणजुत्तो मणवचकायेण पडिक्कमणं॥ मूलाचार १.२६.

६. योगशास्त्र तृतीय प्रकाश.

७. पडिकमणं देवसियं रादिय इरियापधं च बोधव्वं।
पक्खिय चादुम्मासिय संवच्छरमुत्तमट्ठं च॥ मूलाचार, वृत्तिसहित ७।११६.

३. **ऐर्यापथिक**—आहार, गुरु-वंदना, शौच आदि को जाते समय पृथ्वीकाय आदि छह प्रकार के जीवों के प्रति हुई विराधना के दोषों को दूर करने के लिए—"पडिक्कमामि भंते! इरियावहियाए"—इत्यादि पाठ बोलकर णमोकार मंत्र का नव बार जाप करना ऐर्यापथिक प्रतिक्रमण है।

४. **पाक्षिक**—प्रत्येक माह के दोनों पक्षों में हुए दोषों का चतुर्दशी या अमावस्या अथवा पूर्णिमा को प्रतिक्रमण करना पाक्षिक प्रतिक्रमण है।

५. **चातुर्मासिक**—चार माह में हुए अतिचारों की कार्तिक, फाल्गुन और आषाढ़ माह की पूर्णिमा को विचारपूर्वक आलोचना करना चातुर्मासिक प्रतिक्रमण है।

६. **सांवत्सरिक**—वर्षभर के अतिचारों का प्रत्येक वर्ष के आषाढ़ माह के अंत में चतुर्दशी या पूर्णिमा को चिन्तनपूर्वक आलोचना करना सांवत्सरिक प्रतिक्रमण है।

७. **औत्तमार्थ**—मरणकाल नजदीक समझ जीवन के दोषों की आलोचना कर जीवन-पर्यन्त के लिए चारों प्रकार के आहार का त्याग करते हुए सल्लेखना धारण करना औत्तमार्थ प्रतिक्रमण है।

## विधि

प्रतिक्रमण व्रतों के अतिचारों को दूर करने का उपाय है। सभी प्रतिक्रमण आलोचना पूर्वक होते हैं तभी दोषशुद्धि होती है।[1] इसकी विधि इस प्रकार है—सर्वप्रथम विनयकर्म करके, शरीर, आसन आदि का पिच्छिका से प्रमार्जन तथा नेत्र से देखभाल कर शुद्धि करें ताकि वहाँ किसी प्रकार भी जीव-हिंसा की सम्भावना न रहे। तब अंजुलि जोड़कर ऋद्धि आदि गारव तथा जाति आदि का मान (मद) छोड़कर व्रतों में हुए अतिचारों को गुरु या आचार्य के समक्ष निवेदन नित्य करना चाहिए।[2] आज नहीं दूसरे या तीसरे दिन अपराधों को कहूँगा—इत्यादि रूप में टालते हुए कालक्षेप करना ठीक नहीं। अतः जैसे-जैसे माया के रूप में अतिचार उत्पन्न हों, उन्हें अनुक्रम से आलोचना, निन्दा और गर्हा पूर्वक विनष्ट करके पुनः उन अपराधों को नहीं करना चाहिए।[3] और जब पापकर्म करने पर प्रतिक्रमण

१. तत्त्वार्थवार्तिक, ९।२२।४। २. मूलाचार ७।१२१. ३. मूलाचार ७।१२५.

करना आवश्यक है तब इससे अच्छा तो यही है कि वह पापकर्म ही न किया जाय।[1] वैसे छोटे अपराध के समय यदि गुरु समीप न हों तब वैसी स्थिति में—'मैं फिर ऐसा कभी नहीं करूँगा', 'मेरा पाप मिथ्या हो',—इस प्रकार प्रतिक्रमण कर लेना चाहिए।[2] जिस प्रकार मिथ्यात्व का प्रतिक्रमण करते हैं उसी तरह असंयम क्रोधादि कषायों एवं अशुभ योगों का प्रतिक्रमण करना चाहिए।[3]

## ५. प्रत्याख्यान

प्रतिक्रमण में जहाँ अतीतकालीन दोषों के प्रतिक्रमण की बात बताई है वहीं प्रत्याख्यान (पच्चक्खाण) में भविष्य काल के दोष-त्याग रूप संकल्प की बात कही गई है। भविष्य काल के प्रति मर्यादा के साथ अशुभयोग से निवृत्ति तथा शुभयोग में प्रवृत्ति का आख्यान (प्रतिज्ञा) करना प्रत्याख्यान है। आचार्य कुन्दकुन्द ने कहा है—समस्त वाचनिक विकल्पों का त्याग करके तथा अनागत शुभाशुभ का निवारण करके जो साधु आत्मा को ध्याता है, उसे प्रत्याख्यान होता है।[4] इस तरह मन, वचन और काय शुद्धकर आगामी काल में होने वाले दोषों का वर्तमान में तथा आगामी काल के लिए त्याग करना प्रत्याख्यान है। मूलाचार के अनुसार—नाम, स्थापना, द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव—इन छह निक्षेपों के विषय में शुभ मन, वचन और काय के द्वारा अनागत तथा आगामी काल के लिए दोषों का त्याग करना प्रत्याख्यान है।[5]

### भेद

श्रमणाचार विषयक साहित्य में प्रत्याख्यान के विविध भेद-प्रभेदों का उल्लेख है किन्तु मुख्यतः निम्नलिखित दस भेद इस प्रकार हैं—१. अनागत—अर्थात् भविष्य काल में किये जाने वाले उपवास को पहले कर लेना जैसे—चतुर्दशी को किया जाने वाला उपवास त्रयोदशी को कर लेना। २. अतिक्रान्त—अतीत काल विषयक उपवास आदि करना, जैसे चतुर्दशी आदि को कारणवश उपवास न कर पाये तो उसे आगे प्रतिपदा आदि को करना। ३. कोटिसहित—अर्थात् संकल्प समन्वित शक्ति की अपेक्षा उपवासादि करना, जैसे—कल स्वाध्याय के बाद यदि

१. आवश्यकनिर्युक्ति भाग-१, गाथा ६८४. २. चारित्रसार, १४१।४.
३. मूलाचार ७।१२०. ४. नियमसार, ९५, राजवार्तिक ६।२४।११.
५. णामादीणं छण्हं अजोगपरिवज्जणं तियरणेण।
पच्चक्खाणं णेयं अणागयं चागमे काले॥ मूलाचार १.२७.

शक्ति होगी तो उपवासादि करूँगा अन्यथा नहीं। ४. निःखंडित—पाक्षिक आदि में अवश्य करणीय उपवासादि करना। ५. साकार—सभेद अर्थात् प्रत्याख्यान करते समय आकार विशेष जैसे सर्वतोभद्र, कनकावल्यादि उपवासों की विधि, नक्षत्रादि भेदपूर्वक करना। ६. अनाकार—बिना आकार अर्थात् नक्षत्रादि का विचार किये बिना स्वेच्छया उपवासादि करना। ७. परिणामगत—काल-प्रमाण सहित उपवास करना। ८. अपरिशेष—यावज्जीवन चार प्रकार के आहारादि का परित्याग करना। ९. अध्वानगत् (मार्ग विषयक)—जंगल, नदी आदि रास्ता पार करने तक आहारादि का त्याग करना। १०. सहेतुक—उपसर्गादि के कारण उपवासादि करना।[1]

### ६. कायोत्सर्ग

कायोत्सर्ग (काउसग्ग) का सामान्य अर्थ शरीर से ममत्व का त्याग करना है। काय + उत्सर्ग = काय का त्याग अर्थात् परिमित काल के लिए शरीर से ममत्व का त्याग कायोत्सर्ग है।[2] मूलाचार में कहा है—दैवसिक, रात्रिक, पाक्षिक, चातुर्मासिक और सांवत्सरिक काल मे किये जाने वाले प्रतिक्रमण आदि शास्त्रोक्त नियमों के अनुसार सत्ताईस श्वासोच्छ्वास तक अथवा उपयुक्त काल तक जिनेन्द्र भगवान् के गुणों का चिन्तन करते हुए शरीर से ममत्व का त्याग करना कायोत्सर्ग है।[3] इसे व्युत्सर्ग भी कहते हैं। निःसंगता—अनासक्ति, निर्भयता और जीवन की लालसा का त्याग ही व्युत्सर्ग है।[4] अर्थात् आत्मसाधना के लिए अपने आपको उत्सर्ग करने की विधि ही व्युत्सर्ग है। इस प्रकार की साधना के अभ्यास से श्रमण अपनी देह के प्रति ममत्व भाव का पूर्णतः विसर्जन करने की स्थिति में पहुँच जाता है, जिससे चित्त की एकाग्रता उत्पन्न होती है और आत्मा को अपने स्वरूप चिन्तन का अवसर मिलता है।

मूलाचारकार ने कायोत्सर्ग के निम्नलिखित चार भेद बताये हैं—१. उत्थित-उत्थित—कायोत्सर्ग में स्थित होकर धर्मध्यान और शुक्लध्यान का चिन्तन करना।

---

१. मूलाचारवृत्ति ७।१४०-१४१, आवश्यकनिर्युक्ति दीपिका—१५५८-१५५९.
२. तत्त्वार्थवार्तिक ६।२४।११. पृ० ५३०.
३. देवस्सियणियमादिसु जहुत्तमाणेण उत्तकालम्हि।
जिणगुणचिंतणजुत्तो काउसग्गो तणुविसग्गो।। मूलाचार ७।२८.
४. तत्त्वार्थवार्तिक. ९।२६।११.

इसमें श्रमण शरीर से स्थित तथा परिणामों में उन्नत होता है। तन एवं मन अर्थात् द्रव्य एवं भाव दोनों दृष्टियों से वह उत्थित होता है। २. उत्थित-निविष्ट—इसमें शरीर से तो कायोत्सर्ग मुद्रा में खड़े रहते हैं, किन्तु परिणाम में आर्तध्यान और रौद्रध्यान का चिन्तन रहता है। अर्थात् शरीर से खड़े होकर भी मन-आत्मा से बैठे हुए रहते हैं। ३. उपविष्ट-उत्थित—बैठकर कायोत्सर्ग करते हुए भी धर्मध्यान और शुक्लध्यान का चिन्तन रहना उपविष्ट-उत्थित कायोत्सर्ग है। ४. उपविष्ट-निविष्ट—बैठकर कायोत्सर्ग करते हुए भी आर्त और रौद्रध्यान का ही चिन्तन होना। ऐसे श्रमण तन और मन दोनों से गिरे रहते हैं।[१]

**विधि**

कायोत्सर्ग करने के लिए सर्वप्रथम एकान्त एवं अबाधित स्थान में पूर्व तथा उत्तर दिशा अथवा जिन-प्रतिमा की ओर मुख करके आलोचनार्थ कायोत्सर्ग का विधान है।[२] फिर बाहुयुगल नीचे करके दोनों पैरों में चार अंगुल के अन्तर से समपाद एवं निश्चल खड़े होकर[3] मन से शरीर के प्रति "ममेदं" बुद्धि की निवृत्ति कर लेनी चाहिए।[४] कायोत्सर्ग में स्थित होकर श्रमण को दैवसिक आदि प्रतिक्रमण करना चाहिए। साथ ही ईर्यापथ के अतिचारों का क्षय एवं अन्य नियमों को पूर्ण करके धर्मध्यान एवं शुक्लध्यान का चिन्तन करना चाहिए।[५]

कायोत्सर्ग का उत्कृष्ट काल-प्रमाण एक वर्ष और जघन्य प्रमाण अन्तर्मुहूर्त है। इन दोनों के बीच में दैवसिक, रात्रिक कायोत्सर्ग अनेक स्थानों में शक्ति की अपेक्षा अनेक प्रकार के होते हैं।[६]

इस तरह पांच महाव्रत, पांच समिति, पांच इन्द्रियनिग्रह तथा उपर्युक्त छह आवश्यक—इन सबको मिलाकर इक्कीस मूलगुणों का विवेचन प्रस्तुत किया गया। शेष सात मूलगुणों का क्रमशः विवेचन निम्नप्रकार प्रस्तुत है :—

**लोच**

श्रमण के अट्ठाईस मूलगुणों में लोच बाईसवाँ मूलगुण है। जिसका अर्थ

१. मूलाचार ७।१७७-१८०. २. भगवती आराधना. गा० ५५०.
३. मूलाचार ७।१५३.
४. भगवती आराधना विजयोदयाटीका. ५०९. पृ० ७२९.
५. मूलाचार ७।१६७. ६. वही ७।१५९.

है हाथ से नोचकर केश निकालना। लोक प्रचलित अर्थ में इसे ही केशलुञ्चन कहते हैं। वस्तुतः लोच शब्द लुंच धातु से बनकर अपनयन अर्थात् निकालना या दूर करना अर्थ में प्रयुक्त होता है। केशलोच अपने आप में कष्ट-सहिष्णुता की उच्च कसौटी और श्रमणों के पूर्ण संयमी जीवन का प्रतीक है। चूँकि केशों का बढ़ना स्वाभाविक है किन्तु नाई या उस्तरे, कैची आदि के बिना हाथों से ही उन्हें उखाड़कर निकालना श्रमण के स्ववीर्य, श्रामण्य तथा पूर्ण अपरिग्रही होने का प्रतीक है। इससे अपने शरीर के प्रति ममत्व का निराकरण तथा सर्वोत्कृष्ट तप का आचरण होता है। दीनता, याचना, परिग्रह और अपमान आदि दोषों के प्रसंगों से भी स्वतः बचा जा सकता है।[1] सभी तीर्थंकरों ने प्रव्रज्या ग्रहण करते समय अपने हाथों से पंचमुष्ठि लोच किया था।

कल्पसूत्र चूर्णि में कहा है—केश बढ़ने से जीवों की हिंसा होती है क्योंकि केश भींगने से जूँ उत्पन्न होते हैं। सिर खुजलाने पर उनकी हिंसा और सिर में नखक्षत हो जाता है। क्षुरे (उस्तरे) या कैंची से बालों को काटने से आज्ञाभंग दोष के साथ साथ संयम और चारित्र की विराधना होती है। नाई अपने उस्तरे और कैंची को सचित्त जल से साफ करता है अतः पश्चात्कर्मदोष होता है। जैन शासन की अवहेलना भी होती है। इन सब दृष्टियों से श्रमणों को केशलुंचन का विधान किया गया है।[2] मूलाचार के अनुसार दिन में प्रतिक्रमण और उपवास पूर्वक दो, तीन और चार मास में क्रमशः उत्कृष्ट, मध्यम और जघन्य रूप से केशलोच करना चाहिए।[3] अर्थात् दो महीने के पूर्ण होने या अपूर्ण रहने पर केशलोच करना उत्कृष्ट लोच कहलाता है। तीन महीनों के पूर्ण होने या अपूर्ण रहने पर मध्यम और प्रत्येक चार महीनों के पूर्ण होने या अपूर्ण रहने पर केशलोच करना जघन्य लोच है।[4]

इस प्रकार श्रमण परम्परा में केशलोच की मात्र परम्परा ही नहीं अपितु श्रमण जीवन का आवश्यक मूलगुण है। क्योंकि संसार-विरक्ति के प्रमुख कारणों

---

१. मूलाचार वृत्ति १।२९.
२. कल्पसूत्र चूर्णि २८४, एवं कल्पसूत्र सुबोधिका टीका प. १९०-१९१.
३. वियतियचउक्कमासे लोचो उक्कस्समज्झिमजहण्णो।
सपडिक्कमणे दिवसे उववासेणेव कायव्वो॥ मूलाचार १।२९.
४. मूलाचार वृत्ति १।२९.

में इसका महत्त्वपूर्ण स्थान है। इससे स्वाधीनता, निर्दोषता, कष्ट-सहिष्णुता, देह और सुखों में अनासक्तभाव आदि गुण प्रगट होते हैं। धर्म, चारित्र और उग्र तपस्या में श्रद्धा बढ़ती है।[1]

**अचेलकत्व**

सामान्यत: 'चेल' शब्द का अर्थ वस्त्र होता है। किन्तु श्रमणाचार के प्रसङ्ग में यह शब्द सम्पूर्ण परिग्रहों का उपलक्षण है। अत: चेल के परिहार से सम्पूर्ण परिग्रह का परिहार हो जाता है।[2] इस दृष्टि से वस्त्राभूषणादि समस्त परिग्रहों का त्याग और स्वाभाविक नग्न-(निर्ग्रन्थ) वेष धारण करना अचेलकत्व है।[3] अत: श्रमण को मन, वचन और काय से शरीर ढकने के लिए वस्त्र का प्रयोग नहीं करना चाहिए। मूलाचार में कहा है—वस्त्र के साथ-साथ अजिन (मृगचर्म), वल्कल (वृक्ष की छाल या त्वचा एवं पत्ते) तथा तृणादि से भी शरीर न ढककर नग्न रहना, सभी तरह के आभूषणों एवं परिग्रहों का सर्वथा के लिए त्याग करना जगत्पूज्य आचेलक्य मूलगुण है।[4] क्योंकि वस्त्रादि रखने से यूकादि जीवों की हिंसा होती है, उसके प्रक्षालन में हिंसा, वस्त्र प्राप्ति की इच्छा तथा उसके उपाय और फिर याचना आदि अनेकों चिन्ताओं से दोषों की उत्पत्ति होती है। ध्यान-अध्ययन-चिन्तन आदि में भी विघ्न उत्पन्न होता है, अत: अचेलकत्व मूलगुण श्रमणों को अवश्य धारण करना चाहिए।[5] इससे लोभादि कषायों की निवृत्ति एवं त्याग धर्म में प्रवृत्ति तथा लाघव गुण की प्राप्ति होती है। निर्वस्त्र श्रमण उठने, बैठने, गमन करने आदि कार्यों में अप्रतिबद्ध होते हैं। जितेन्द्रिय, बल और वीर्य आदि गुण भी उसमें प्रगट होते हैं।[6] वर्द्धमान महावीर श्रमण जीवन में पूर्णरूप से अचेलक-निर्भूषण-निर्वसन रहे। मूलाचारकार के कथन के ठीक अनुरूप महावीर ने अपने सम्पूर्ण श्रमण जीवन में वस्त्र, अजिन (चर्म), वल्कल तथा पत्तों आदि से शरीर को संवरित-आच्छादित नहीं किया।

---

१. भगवती आराधना ९०-९२. २. मूलाचार वृत्ति १०।१७.

३. वही १।३०, १०।१८.

४. वत्थाजिणवक्केण य अहवा पत्ताइणा असंवरणं।
णिब्भूसणणिग्गंथं अच्चेलक्कं जगदि पूज्जं ।। मूलाचार १।३०.

५. मूलाचार वृत्ति १।३०.

६. भगवती आराधना विजयोदया टीका ४२१, पृ० ६१०-६११.

दिगम्बर परम्परा इसी अचेलक धर्म पर आधारित हैं ही किन्तु श्वेताम्बर परम्परा में भी आचेलक्य (नग्नता) गुण की प्रशंसा कई प्रसंगों में की गई है। परीषहों तथा दस स्थितिकल्पों में अचेलकता का विधान है। आचारांग सूत्र में कहा है :—जो मुनि निर्वस्त्र रहता है, वह अवमौदर्य तप का अनुशीलन करता है।[1] इसी में कहा है—साधक को अन्तर्बाह्य ग्रन्थियों से मुक्त होकर विचरण करना चाहिए।[2] इसी में अचेल परीषह सहते हुए परिव्रजन करने का भी उल्लेख है।[3] सूत्रकृताङ्ग में भी नग्नता की प्रतिष्ठा श्रमण के लिए निर्दिष्ट की गयी है।[4] उपलब्ध अर्धमागधी आगमों के व्याख्याकारों ने 'अचेल' शब्द की व्याख्या 'अल्पवस्त्र' के रूप में कर दी है।

वस्तुतः निर्वस्त्र मुद्रा विश्वास उत्पन्न कराने में सहायक है। विषय सुखों के प्रति अनासक्ति, सर्वत्र आत्मवशता और शीतादि परीषहों के सहन की शक्ति इससे व्यक्त होती है।

**अस्नान**

जलस्नान, अभ्यंग स्नान और उबटन त्याग तथा नख, केश, दन्त, ओष्ठ, कान, नाक, मुँह, आँख, भौंह तथा हाथ-पैर—इन सबके संस्कार का त्याग अस्नान नामक प्रकृष्ट मूलगुण है।[5] वस्तुतः आत्मदर्शी श्रमण तो आत्मा की पवित्रता से स्वयं पवित्र होते हैं, अतः उन्हें वाह्य स्नान से प्रयोजन ही क्या ?[6] आचार्य वसुनन्दि ने मूलाचार-वृत्ति में कहा है कि श्रमण को स्नान से नहीं अपितु व्रतों से पवित्र होना चाहिए। यदि व्रतरहित प्राणी जलावगाहनादि से पवित्र हो जाते तो मत्स्य, मगर आदि जल-जन्तु तथा अन्य सामान्य प्राणी भी पवित्र हो जाते किन्तु ये कभी भी उससे पवित्रता को प्राप्त नहीं होते। अतः व्रत, संयम-नियम ही पवित्रता के कारण है।[7] इन्हीं सब कारणों से श्रमण को स्नान आदि संस्कारों से सर्वथा विरत रहने तथा आत्म स्वरूप की प्राप्ति में उपयोग लगाए रखने के लिए अस्नान मूलगुण का विधान अनिवार्य माना है।

---

१. जे अचेले परिवुसिए संचिक्खति ओमोयरियाए। आचारांग ६।२।४०.

२. वहीं १।८।८. ३. वही ६।२।४५.

४. जस्सट्ठाए कीरई नग्गभावे मुंडभावे।—सूत्रकृताङ्ग सूत्र ७१४ पृ० १८५.

५. ण्हाणादिवज्जणेण य विलित्तजल्लमलसेदसव्वंगं।
अण्हाणं घोरगुणं संजमदुगपालयं मुणिणो॥ मूलाचार १।३१.

६. अनगारधर्मामृत ९।९८. ७. मूलाचारवृत्ति १।३१.

**क्षितिशयन**

सामान्यतः पर्यङ्क, विस्तर आदि का सर्वथा वर्जन करके शुद्ध जमीन में शयन करना क्षितिशयत है। मूलाचार में कहा है—आत्मप्रमाण, असंस्तरित, एकान्त, प्रासुक भूमि में धनुर्दण्डाकार मुद्रा में एक करवट से शयन करना क्षितिशयन मूलगुण है।[1]

**अदन्तघर्षण**

शरीर विषयक संस्कार श्रमण को निषिद्ध कहे गये हैं। अतः अंगुली, नख, दातौन, कलि (तृणविशेष), पत्थर और छाल—इन सबके द्वारा तथा इनके ही समान अन्य साधनों के द्वारा दाँतों को साफ न करना अदन्तघर्षण मूलगुण है।[2] इसका उद्देश्य इन्द्रिय संयम का पालन तथा शरीर के प्रति अनासक्त भाव में वृद्धि करना है।

**स्थित-भोजन**

शुद्ध भूमि में दीवाल, स्तम्भादि के आश्रयरहित समपाद खड़े होकर अपने हाथों को ही पात्र बनाकर आहार ग्रहण करना स्थित-भोजन है।[3] प्राणिसंयम और इन्द्रियसंयम के पालन हेतु जब तक श्रमण के हाथ-पैर चलते हैं अर्थात् शरीर में सामर्थ्य है तब तक खड़े होकर पाणि-पात्र में आहार ग्रहण करना चाहिए, अन्य विशेष पात्रों में नहीं।[4]

**एकभक्त**

सूर्योदय के अनन्तर तीन घड़ी व्यतीत होने के बाद तथा सूर्यास्त होने के तीन घड़ी पूर्व तक दिन में एक बार एक बेला में आहार ग्रहण कर लेना एकभक्त मूलगुण है।[5] प्रवचनसार में कहा है कि—भूख से कम, यथालब्ध, दोषरहित, भिक्षावृत्ति पूर्वक

---

१. फासुयभूमिपएसे अप्पमसंथारिदम्हि पच्छण्णे।
दंडंधणुव्व सेज्जं खिदिसयणं एयपासेण॥ मूलाचार १।३२.

२. अंगुलिणहावलेहणिकलीहिं पासाणछल्लियादीहिं।
दंतमलासोहणयं संजमगुत्ती अदंतमणं॥ वही १।३३.

३. अंजलिपुडेण ठिच्चा कुड्डाइविवज्जणेण समपायं।
पडिसुद्धे भूमितिए असणं ठिदिभोयणं णाम॥ वही १।३४.

४. मूलाचार वृत्ति १।३४.

५. उदयत्थमणे काले णालीतियवज्जियम्हि मज्झम्हि।
एकम्हि दुअ तिए वा मुहुत्तकालेयभत्तं तु॥ मूलाचार १।३५.

विशुद्ध आहार दिन में एक बार ही ग्रहण करना चाहिए।[1] वस्तुतः श्रमण संयम, ज्ञान, ध्यान और अध्ययन की साधना वृद्धि के लिए ही जैसा मिला वैसा ही शुद्ध रूप में आहार लेने की आवश्यकता समझते हैं।[2] उसकी पूर्ति एक बार में ग्रहण किये गये सीमित आहार से हो ही जाती है। और फिर आत्मसाधना, संयम पालन आदि में विशुद्धता एक बार के प्रासुक एवं सात्त्विक आहार से आ सकती है, एकाधिक बार आहार ग्रहण से शिथिलाचार में प्रवृत्ति बढ़ती है।

लोच से लेकर एकभक्त तक के शेष सात मूलगुण श्रमण के बाह्य चिह्न माने जाते हैं। ये गुण जीवन की सहजता, स्वाभाविकता के प्रतीक हैं। ये श्रमण को प्रकृति के साथ तादात्म्य स्थापित करने, अपने को और अपने शरीर को कष्ट सहिष्णु बनाने तथा लोकलज्जा एवं लोकभय से ऊपर उठने के लिए महत्त्वपूर्ण भूमिका प्रदान करते हैं। इन्हीं गुणों से श्रमण को प्रतिपल यह प्रतीति भी होती रहती है कि यह शरीर आत्मा से भिन्न है और इसे सुविधावादिता की अपेक्षा जितना सहज रखा जायेगा आत्मोपलब्धि में उतनी ही वृद्धि होती रहेगी।

**उपसंहार**

श्रमण उपर्युक्त अट्ठाईस मूलगुणों को अप्रमत्त भाव से पालन करके जगत्पूज्य होकर अक्षय-सुख मोक्ष को प्राप्त करता है। इन मूलगुणों के निरतिचार पालन के बाद जिन अन्यान्य गुणों के पालन का विधान किया गया है उन्हें 'उत्तरगुण' कहा गया है। मूलगुणों की रक्षा हेतु चरित्र रूप वृक्ष की शाखा-प्रशाखाओं की तरह उत्तरगुणों का भी श्रमणाचार में महत्त्वपूर्ण स्थान है। उत्तरगुण इस प्रकार हैं—बारह तप—छः बाह्य तप—यथा—अनशन, अवमौदर्य, वृत्तिपरिसंख्यान, रसपरित्याग, विविक्तशय्यासन और कायक्लेश। छः आन्तरिक तप—प्रायश्चित्त, विनय, वैयावृत्त्य, स्वाध्याय, ध्यान और व्युत्सर्ग (कायोत्सर्ग)। पाँच प्रकार का आचार—दर्शन, ज्ञान, चरित्र, तप और वीर्य। दश धर्म—क्षान्ति (क्षमा), मार्दव, आर्जव, सत्य, लाघव (शौच), संयम, तप, त्याग, आकिंचन और ब्रह्मचर्य। इनके साथ ही चौरासी लाख प्रकार के शील, बाईस परीषह तथा बारह अनुप्रेक्षा-भावना—ये सभी उत्तरगुणों के अन्तर्गत आते हैं।

श्रमण की अवधारणा तथा उसकी आचार संहिता संबंधी मूलगुणों आदि विषयों का अतिसूक्ष्म विवेचन आचार विषयक सम्पूर्ण जैन साहित्य में किया गया

१. प्रवचनसार २२९. २. रयणसार ११३.

है। आज भी इस कठिन श्रमण धर्म का पालन करते हुए शताधिक श्रमण इस परम्परा को गौरवान्वित कर रहे हैं। वस्तुतः जैन परम्परा में साधुओं की जीवनचर्या महान् पवित्र और अद्वितीय मानी जाती हैं। विश्व के प्रायः किसी भी धर्म में साधुता का इतना उच्च आदर्श तथा बिना किसी सांसारिक सुख की आकांक्षा के, प्रतिपादित आचार का कड़ाई से पालन नहीं देखा जाता। शास्त्रोक्त आचार का पालन करने वाले श्रमणों एवं आचार्यों द्वारा रचित विशाल आध्यात्मिक साहित्य धर्म, दर्शन अध्यात्म मार्ग का प्रतिपादक तथा नीति की प्रेरणा देने वाला है।

आचारविषयक जैन वाङ्मय का विभिन्न दृष्टियों से अन्तरशास्त्रीय सन्दर्भो में तुलनात्मक अध्ययन-अनुसंधान आज के समय में अत्यन्त आवश्यक और उपयोगी हैं। इसे आश्चर्य ही कहा जायेगा कि समन्वय और तुलनात्मक अध्ययन के इस युग में भी प्रायः कुछ विद्वान् विविध विधाओं के विशाल जैन साहित्य को उपेक्षित कर देते हैं, इससे उनका अध्ययन, अनुसंधान, चिन्तन और लेखन एकाङ्गी एवं अधूरा ही रह जाता है। अब समय आ गया है कि इस विषय में दृष्टिकोण को अधिक उदार और विशाल बनाया जाये।

---

## सन्दर्भ-ग्रन्थ


अनगार धर्मामृत : पं० आशाधर, माणिकचन्द दि० जैन ग्रन्थमाला, बम्बई, १९१९।

अनुयोगद्वार : आगमोदय समिति, बम्बई, १९२४।

आचारांगसूत्र : आत्माराम जैन प्रकाशन समिति, लुधियाना, १९६३-६४।

आवश्यकचूर्णि : ( भाग १-२ ) जिनदासगणि, ऋषभदेव केशरीमल संस्था, रतलाम, १९२८।

आवश्यकनिर्युक्ति-दीपिका: ( १-२ विभाग ) : श्री विजयदान सूरीश्वर जैन ग्रन्थमाला, १९३९।

उत्तराध्ययनसूत्र : १. जैन पुस्तकोद्धार समिति, सूरत, १९१६।
२. जैन श्वे० तेरापंथी महासभा, कलकत्ता, १९६७।

कल्पसूत्र : साराभाई मणिलाल नबाव, अहमदाबाद, १९४१।

कसायपाहुड : गुणधराचार्य, जयधवला टीका सहित, अ० भा० दि० जैन संघ ग्रन्थमाला, मथुरा, १९४४।

कार्तिकेयानुप्रेक्षा : श्रीमद् राजचन्द जैन शास्त्रमाला, अगास, वी० नि० सं० २४८६।

चारित्त पाहुड : माणिकचन्द दि० जैन ग्रन्थमाला, बम्बई, वि० सं० १९७७।

चारित्रसार : चामुण्डराय, ,, वि० सं० १९७४।

तत्त्वार्थाधिगमभाष्य : प्रकाशक—श्रीमद् राजचन्द आश्रम, अगास, १९३२।

तत्त्वार्थवार्तिक : अकलंकदेवकृत, भारतीय ज्ञानपीठ काशी, वि० सं० २००८।

तत्त्वार्थसूत्र : सं० पं० फूलचन्द शास्त्री, श्री वर्णी जैन ग्रन्थमाला, नरिया, वाराणसी—५।

दशवैकालिक : प्रकाशक—जैन विश्वभारती, लाडनूं, १९७४।

धवला : आचार्य वीरसेन, ( षट्खण्डागम की टीका) भाग १,
सितावराय लखमीचन्द जैन साहित्योद्धारक फण्ड, अमरावती, १९३९।

नयचक्र : आचार्य देवसेनकृत, भारतीय ज्ञानपीठ, काशी, १९७१।

नियमसार : आचार्य कुन्दकुन्दकृत, परमश्रुत प्रभावक मण्डल, बम्बई, वि० सं० १९७२।

पञ्चास्तिकाय : ,, अजिताश्रम, लखनऊ, १९३१ ।

प्रवचनसार : ,, श्रीमद् राजचन्द आश्रम, अगास, १९६४ ।

पाइअसद्द महण्णवो : प्राकृत ग्रन्थ परिषद्, वाराणसी, १९६३ ।

पुरुषार्थ सिद्ध्युपाय : आचार्य अमृतचन्द्र, परमश्रुतप्रभावक मण्डल, बम्बई, वी० नि० सं० २४३१ ।

प्रश्नव्याकरण : टीका-अभयदेव, आगमोदय समिति, बम्बई, १९१९ ।

बृहत्कल्पसूत्र : (भाग १-४) आत्मानन्द जैन ग्रन्थ रत्नाकर, भावनगर, १९३६ ।

भगवती आराधना : शिवार्यकृत, विजयोदयटीकासहित, जैन पब्लिकेशन सोसायटी, कारंजा १९३५ ।

मूलाचार : (भाग १-२) वसुनन्दिकृत आचारवृत्ति सहित आचार्य वट्टकेरकृत, माणिकचन्द जैन ग्रन्थमाला, बम्बई, वि० सं० १९७७ एवं वि० सं० १९८० ।

योगशास्त्र : आ० हेमचन्द्र, जैनधर्म प्रसारक सभा, भावनगर, १९२६ ।

रयणसार : आचार्य कुन्दकुन्द, वीर निर्वाण ग्रन्थ प्रकाशन समिति, इन्दौर १९७४ ।

विशेषावश्यकभाष्य : लालभाई दलपतभाई भारतीय संस्कृति विद्या मन्दिर, अहमदाबाद ।

समयसार : आचार्य कुन्दकुन्द, अहिंसा मन्दिर प्रकाशन दिल्ली, १९५८ ।

समवायांगसूत्र : प्रकाशक—सेठ माणिकचन्द चूनीलाल, अहमदाबाद, १९३८ ।

सर्वार्थसिद्धि : आचार्य पूज्यपाद, अनु० प० फूलचन्द शास्त्री, भारतीय ज्ञानपीठ काशी, १९५ ।

सूत्रकृतांग : प्रकाशक-अ० भा० श्वे० जैन शास्त्रोद्धार समिति, राजकोट, १९६९ ।

स्थानांगसूत्र : १. आगमोदय समिति, सूरत, १९२० ।
२. जैन विश्व भारती, लाड़नूँ, १९७४ ।

स्थानांगवृत्ति : प्रकाशक-सेठ माणिकचन्द चूनीलाल, अहमदाबाद, वि० सं० १९९४ ।


---

# The negative particles in the *anuṣṭubh* feet of the *Buddhavaṃsa* —a study on their applications

**Devaprasad Guha**

The *Buddhavaṃsa,* a canonical Pali text, is a unique poetical composition. According to the Nalanda edition of the book, which incidentally has been used for the present study, the work contains 1,267 verses, of which 1,210 are four-footed and 57 six-footed. Thus, the text has altogether 5, 182 feet, of which only 74 have in them the use of the negative particles, and these happen to be *na* and *mā*. The former is found in 68 feet (45 odd and 23 even), and the latter in 6 feet equally distributed between odd and even ones. The particles appear only once in every foot except in *na so sakkā na hetuye* (2.9b) where *na* occurs twice. For the present discussion, the earlier *na* has been reckoned as a simple indeclinable and the latter as the negative particle.

The particles appear mostly in *anuṣṭubh* feet, and only occasionally in *bṛhatī* ones. In *paṅktī* and *triṣṭubh* feet, they occur but rarely. The table below speaks of their footwise frequency.

**Table 1**

| *feet* | *frequency* | | *total* | *percentage* |
|---|---|---|---|---|
| | *na* | *mā* | | |
| *anuṣṭubh* | 53 | 5 | 58 | 78.4 |
| *bṛhatī* | 11 | 1 | 12 | 16.2 |
| *paṅkti* | 2 | | 2 | 2.7 |
| *triṣṭubh* | 2 | | 2 | 2.7 |
| total | 68 | 6 | 74 | 100.0 |
| percentage | 91.9 | 8.1 | | |

The following *anuṣṭubh* feet are found repeated several times. Details about their frequency are given below.

| | |
|---|---|
| *na so sakkā na hetuye* | 5 28b 28d |
| *na sakkā taṃ gaṇetuye* | 2.120a 125a 130a 135a 140a 145a 150a 155a 160a |

| | |
|---|---|
| *vitathaṃ natthi Buddhānaṃ* | 2.109c 110-14e |
| *gaṇanāya na vattabbo* | 7.3c 8.4c 21.3c 27.3-4c |

Since we are more concerned with the relative placements of the particles and the parts of speech as also the metrical patterns of the *anuṣṭubh* feet than their sheer frequency of use, we propose to keep out the repetitions from the present study and take up only one case each of the above-mentioned feet. As such, only 5.28b, 2.120a, 2.109c and 7.3c have come within our pesent purview.

The following table gives us an idea of the frequency of occurrence of the particles as particular syllables in *anuṣṭubh* feet.

**Table 2**

| *syllables* | *frequency* | | *total* |
|---|---|---|---|
| | *na* | *mā* | |
| first | 21 | 3 | 24 |
| fourth | 6 | 1 | 7 |
| fifth | 7 | | 7 |
| sixth | | 1 | 1 |
| seventh | 1 | | 1 |
| total | 35 | 5 | 40 |

**Particles as first syllables**

As first syllables, *na* appears 21 times and *mā* thrice, and the two together 8 times in odd feet and 16 times in even ones. The former occurs as a short syllable in every foot except in *nāpi chiddaṃ mahā ahu* (14.29b) and *natthi tādisikā pabhā* (15.24b) where the syllable is long. *Na* is followed immediately by a noun in 6 feet, by a pronoun in 4, in 5 feet by some verb, and by an indeclinable in 6. *Mā* is immediately followed by a pronoun in one foot, and in two a verb comes after it. The table below furnishes the details of the sequence of use of the particles and the parts of speech in these 24 feet.

**Table 3**

| | *sequence* | | | | *feet* | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| *na* | n | n | | | 2. 14d | 16d | |
| ,, | ,, | ,, | p | | 2. 13d | 15d | |
| ,, | ,, | p | n | | 2. 17d | 18d | |
| ,, | p | n | v | | 5. 29c | 12.28c | 14.14c |
| ,, | ,, | ad | i | | 1. 27c | | |
| ,, | v | n | | | 2. 85b | 123d | 148d |
| ,, | ,, | ,, | n | | 2.105b | | |
| ,, | ,, | ad | ,, | | 15.24b | | |
| ,, | i | n | ad | v | 14.29b | | |
| ,, | ,, | ,, | v | | 2.128c | | |
| ,, | ,, | p | i | | 5. 28b | | |
| ,, | ,, | ,, | ad | i | 2.120a | | |
| ,, | ,, | v | | | 2.118d | 26.14c | |
| *mā* | p | ,, | n | | 2.179c | | |
| ,, | v | ,, | | | 2.107b | | |
| ,, | ,, | i | n | | 2.149b | | |

From the aforesaid details, the following points may be deduced :

a. that there are 16 groups of particles and parts of speech : 4 of three words each appearing in 8 feet, 10 four-worded ones distributed in 14 feet, and 2 of five words each occurring in 2 feet;

b. that *na* appears once in the first foot, 9 times in the fourth one, and 7 times each in second and third feet, and *mā* occurs once in the third foot and twice in the second one;

c. that *na* is immediately followed by noun, pronoun, verb and indeclinable, but *mā* by pronoun and verb only;

d. that, as the second word, the noun appears only in the fourth foot, the pronoun in the third one, the verb only in even feet (twice in the fourth feet and 5 times in second ones), and the indeclinable once each in first and fourth feet, and twice each in the other two;

e. that in 15 feet the verb does not appear at all, while in *mā nivatta abhikkama* (2.107b) it appears twice;

f. that all the feet, where some indeclinable follows the particle immediately, have some verb in them, except in the foot *na h' ete ettakā yeva* (2.120a); and

g. that the indefinite verbal form *gaṇetuye* appearing in the foot *na sakkā taṃ gaṇetuye* (5.28b) has been reckoned as a verb for the present study.

The number of words in the feet, referred to in Table 3, varies between three and five. The frequency of the particles and the parts of speech as particular words in the feet may be known from the table following.

**Table 4**

| | *order of words* | | | | | *total* |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | *1st* | *2nd* | *3rd* | *4th* | *5th* | |
| *na* | 21 | | | | | 21 |
| *mā* | 3 | | | | | 3 |
| n | | 6 | 13 | 6 | | 25 |
| p | | 5 | 4 | 2 | | 11 |
| ad | | | 2 | 1 | | 3 |
| v | | 7 | 4 | 5 | 1 | 17 |
| i | | 6 | 1 | 2 | 1 | 10 |
| total | 24 | 24 | 24 | 16 | 2 | 90 |

From the above table it becomes evident that as second words in the feet nouns, pronouns, verbs and indeclinables occur almost uniformly, as third and fourth words nouns appear most frequently, as fourth words the verbs as well, as third words pronouns and verbs are present occasionally, while all the other occurrences are rare. Considered overall, noun proves to be the most important part of speech in the feet. Next comes verb, and it is followed in diminishing order by pronoun and indeclinable. Adjective appears very rarely.

We shall now discuss the metrical patterns of the feet referred to in Table 3. It is well-known that the second half of the early *anuṣṭubh* feet presents more or less regular metrical formations. So much so, the metrical frame-up of the odd feet happens to be $u - - \overset{u}{-}$ and that of even feet is $u - u \overset{u}{-}$ Of course, there are cases where this regularity has not been maintained. But such cases are rather rare, and should thus be reckoned as exceptions. In view of the said nature of *anuṣṭubh* feet, we propose to discuss here the metrical formations of only the first half of the feet. Details in respect of the feet are given below.

| *particles* | *parts of speech following* | *metrical patterns* | *references* |
|---|---|---|---|
| *na* | noun | u – – – | 2. 15d 17d 18d |
| ,, | ,, | u – – u | 2. 13d 14d 16d |
| ,, | pronoun | u – – u | 12. 28c |
| ,, | ,, | u – u – | 1. 27c 5.29c 14.14c |
| *mā* | ,, | – – u – | 2.179c |
| *na* | verb | u – – u | 2. 85b 105b |
| ,, | ,, | u – u u | 2.148d |
| ,, | ,, | u u – – | 2.123d |
| ,,/*mā* | ,, | – u – u | 15. 24b 2.107b |
| *mā* | ,, | – – u u | 2.149b |
| *na* | indeclinable | u – – – | 2.120a 5.28b |
| ,, | ,, | u – u – | 2.128c |
| ,, | ,, | u – u u | 2.118d 26.14c |
| ,, | ,, | – u – – | 14.29b |

The following table speaks of the frequency of metrical combinations in the earlier half of the feet referred to in Table 3.

**Table 5**

| *metrical patterns* | *parts of speech* | | | | *total* |
|---|---|---|---|---|---|
| | *n* | *p* | *v* | *i* | |
| u – – – | 3 | | | 2 | 5 |
| u – – u | 3 | 1 | 2 | | 6 |
| u – u – | | 3 | | 1 | 4 |
| u – u u | | | 1 | 2 | 3 |
| u u – – | | | 1 | | 1 |
| – u – – | | | | 1 | 1 |
| – u – u | | | 2 | | 2 |
| – – u – | | 1 | | | 1 |
| – – u u | | | 1 | | 1 |
| total | 6 | 5 | 7 | 6 | 24 |

It is thus seen that the total frequency of short and long syllables in the first half of the feet stands as follows :

short : 19 4 9 12 long : 5 20 15 12

As such, the general structure of the earlier half of the feet turns out to be u– – $\frac{u}{—}$.

**Particles as fourth syllables**

As fourth syllable, *na* appears 6 times, all in odd feet except once at 2.80b (*isayo natthi me samā*). *Mā* occurs only once, and in an even foot. In three feet *na* is short, and in the remaining three at 2.80b, 2.109c (*vitathaṃ natthi Buddhānaṃ*) and 2.165c (*tatuddhaṃ natthi aññatra*) it is long. Datails of the sequence of use of the particles and the parts of speech may be had from the following table.

**Table 6**

| sequence | | | | | feet |
|---|---|---|---|---|---|
| n | *na* | v | | | 2.133c |
| ,, | ,, | ,, | n | | 2.109c |
| ,, | ,, | ,, | p | ad | 2. 80b |
| i | ,, | ,, | | | 1. 73c |
| p | i | *na* | n | i | 27. 22c |
| ,, | ,, | ,, | v | ,, | 2.165c |
| n | ,, | *mā* | ,, | | 2. 42d |

With reference to the aforesaid particulars, the following observations may be made :

a. that there are 7 different combinations of the particles and parts of speech : two each in equal number of feet with three and four words, and three in even number of feet of five words each :

b. that the particles appear in 5 odd and two even feet;

c. that in all the feet the particle is followed by some verb, except in *ahaṃ hi na cirasseva* (27.22c) in which there is no verb at all, and that the particle is followed and preceded respectively by a noun and an indeclinable;

d. that *na* is immediately preceded by a noun in three feet, and by an indeclinable in the other three, while *mā* is preceded by an indeclinable; and

e. that in two feet the verb appears as the fourth word, and in 4 as the third one.

The number of words in the feet under consideration varies from three to five. The table below gives the details of the frequency of occurrence of the particles and parts of speech as particular words in the feet.

**Table 7**

| | *order of words* | | | | | *total* |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | *1st* | *2nd* | *3rd* | *4th* | *5th* | |
| *na* | | 4 | 2 | | | 6 |
| *mā* | | | 1 | | | 1 |
| n | 4 | | | 2 | | 6 |
| p | 2 | | | 1 | | 3 |
| ad | | | | | 1 | 1 |
| v | | | 4 | 2 | | 6 |
| i | 1 | 3 | | | 2 | 6 |
| | — | — | — | — | — | — |
| total | 7 | 7 | 7 | 5 | 3 | 29 |

From the table above it becomes apparent that the noun and the verb are respectively the most important parts of speech as first and third words, the indeclinable is the only part of speech found as the second word, and that as fourth and fifth words of the feet the verb and adjective are found, but none prominently. Considered overall, nouns, verbs and indeclinables are to be deemed as the most important parts of speech found in the feet under consideration and they appear equal number of times. The pronoun is somewhat less in use, and the adjective is extremely rare.

To turn to the metrical formations of the feet. Details are given below.

| *parts of speech preceding* | *particles* | *metrical patterns* | *references* |
|---|---|---|---|
| noun | *na* | u u – – | 2.109c 80b |
| ,, | ,, | u – u u | 2.133c |
| ,, | *mā* | u – – – | 2. 42d |
| indeclinable | *na* | u – – – | 1. 73c 2.165c |
| ,, | ,, | u – u u | 27. 22c |

Basing on the aforesaid details, we may draw up the following table.

**Table 8**

| *metrical patterns* | *parts of speech* | | *total* |
|---|---|---|---|
| | *n* | *i* | |
| u – – – | 1 | 2 | 3 |
| u – u u | 1 | 1 | 2 |
| u u – – | 2 | | 2 |
| total | 4 | 3 | 7 |

Total frequency of short and long syllables in the first half of the feet is as given below :

short : 7 2 2 2 long : 0 5 5 5

Thus, the general metrical structure turns out to be u – – –.

**Particles as fifth syllables**

As the fifth syllable, only *na* is found and not *mā*. *Na* occurs thrice in odd feet and 4 times in even ones, and is short everywhere. Details of the uses of the particle and the parts of speech are given in the following table.

**Table 9**

| *sequence* | | | | | *feet* |
|---|---|---|---|---|---|
| n | *na* | v | | | 2. 85a 7.3c |
| ,, | p | *na* | v | | 1. 64b 2.106 b |
| ,, | i | ,, | ,, | | 2.100a |
| ad | p | ,, | ,, | | 1. 42d |
| i | ,, | i | *na* | v | 2. 9b |

With reference to the aforesaid details, the following points may be noted :

a. that there are 5 different combinations of the particle and the parts of speech : one with three words appearing in two feet, three of 4 words each found in 4 feet, and one of 5 words in one foot;

b. that the particle occurs twice in the first foot, thrice in the second, and once each in the third and fourth feet;

c. that the particle is immediately preceded by some noun in two feet, by some pronoun in three, and in two feet by some indeclinable;

d. that the passive participle *vattabbo* in the foot *gaṇanāya na vattabbo* (7.3c) behaves in the context as a verb, and it has been reckoned as a verb;

e. that all the feet end with some verb which incidentally is preceded by the negative particle.

The following table speaks of the distribution of the particles and the parts of speech as particular words of the feet under consideration.

**Table 10**

| | order of words | | | | | total |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | *1st* | *2nd* | *3rd* | *4th* | *5th* | |
| *na* | | 2 | 4 | 1 | | 7 |
| n | 5 | | | | | 5 |
| p | | 4 | | | | 4 |
| ad | 1 | | | | | 1 |
| v | | | 2 | 4 | 1 | 7 |
| i | 1 | 1 | 1 | | | 3 |
| total | 7 | 7 | 7 | 5 | 1 | 27 |

From the above table we come to know that of the parts of speech only the verb appears as the fourth, and as the first and second words mainly the noun and the pronoun. The verb comes more frequently than the indeclinable, the only other part of speech found as the third word. The lone fifth word again is a verb. Considered overall, the verb occurs most frequently. Next, in uniformly diminishing order appear the noun, pronoun and indeclinable. The adjective is extremely rare.

To turn to metrical combinations of the feet referred to in the above table, details of which are given below.

| *preceding parts of speech* | *particles* | *metrical patterns* | *references* |
|---|---|---|---|
| noun | na | u – – – | 2. 85a |
| ,, | ,, | u u – u | 7. 3c |
| pronoun | ,, | u – – – | 2.106b |
| ,, | ,, | u u – – | 1. 42d |
| ,, | ,, | – u – – | 1. 64b |
| indeclinable | ,, | u – u – | 2.100a |
| ,, | ,, | u – – – | 2. 9b |

On the basis of the above mentioned details, the following table may be drawn up.

**Table 11**

| *metrical patterns* | *parts of speech* | | | *total* |
|---|---|---|---|---|
| | *n* | *p* | *i* | |
| u – – – | 1 | 1 | 1 | 3 |
| u – u – | | | 1 | 1 |
| u u – – | | 1 | | 1 |
| u u – u | 1 | | | 1 |
| – u – – | | 1 | | 1 |
| total | 2 | 3 | 2 | 7 |

The total frequency of short and long syllables in the earlier half of the feet stands as follows : short : 6 3 1 1
long : 1 4 6 6

As such, the general metrical pattern takes the appearance u $\frac{-}{u}$ – –.

**Particles as sixth and seventh syllables**

In just one foot each *mā* and *na* respectively appear as sixth and seventh syllables. The sequence of applications of the particles and the parts of speech is furnished in the table below.

**Table 12**

| *sequence* | | | | | *feet* |
|---|---|---|---|---|---|
| ad | v | *mā* | v | | 2.172c |
| n | p | ad | *na* | v | 1. 70a |

The following deductions are possible on the basis of the aforesaid particulars :

a. that there are two combinations, one of 4 words and the other of 5;

b. that *na* appears in first foot and *mā* in the third;

c. that in one foot the particle is preceded by an adjective and in the other by a verb;

d. that in both the cases the particles are followed by some verbs; and

e. that in the foot with *mā*, the particle is both preceded and followed by some verbs, the solitary such example in the whole text.

The frequency of the particles and the parts of speech may be known from the following table.

**Table 13**

| | order of words | | | | | total |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | *1st* | *2nd* | *3rd* | *4th* | *5th* | |
| *na* | | | | 1 | | 1 |
| *mā* | | | 1 | | | 1 |
| n | 1 | | | | | 1 |
| p | | 1 | | | | 1 |
| ad | 1 | | 1 | | | 2 |
| v | | 1 | | 1 | 1 | 3 |
| total | 2 | 2 | 2 | 2 | 1 | 9 |

It is thus evident that verbs and adjectives occur in the feet more frequently than the other parts of speech, and that the indeclinable does not appear at all.

The metrical patterns of the feet in Table 13 are detailed below.

| *parts of speech preceding* | *particles* | *metrical patterns* | *references* |
|---|---|---|---|
| adjective | *na* | – – – – | 1. 70a |
| verb | *mā* | u – – – | 2.172c |

The frequency of metrical patterns are tabled below.

**Table 14**

| *metrical patterns* | *parts of speech* | | *total* |
|---|---|---|---|
| | *a* | *v* | |
| u – – – | 1 | | 1 |
| – – – – | | 1 | 1 |
| total | 1 | 1 | 2 |

The total frequency of short and long syllables as :

short : 1 0 0 0 long : 1 2 2 2

As such, the general metrical pattern assumes the form $\underset{-}{u}$ – – –.

With reference to Tables 7, 10 and 13, it is possible to get an exact impression of the total frequency of occurrence of the particles and the parts of speech in feet in which the particles appear as syllables other than the first ones. The position is as follows.

Table 15

| | total frequency as per Tables | | | total | percentage | total frequency as per Table | percentage |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | *7* | *10* | *13* | | | *4* | |
| *na* | 6 | 7 | 1 | 14 | 21.5 | 21 | 23.3 |
| *mā* | 1 | | 1 | 2 | 3.1 | 3 | 3.3 |
| n | 6 | 5 | 1 | 12 | 18.5 | 25 | 27.8 |
| p | 3 | 4 | 1 | 8 | 12.3 | 11 | 12.2 |
| ad | 1 | 1 | 2 | 4 | 6.2 | 3 | 3 3 |
| v | 6 | 7 | 3 | 16 | 24.6 | 18 | 20.0 |
| i | 6 | 3 | | 9 | 13 8 | 9 | 10.0 |
| total | 29 | 27 | 9 | 65 | 100.0 | 90 | 99.9 |

On the basis of the aforesaid details, it is possible to draw the following deductions :

a. that, when the particles appear as initial syllables of the feet, the noun appears most frequently, and it is followed by the particle *na* and the part of speech verb in more or less uniformly diminishing order;

b. that, when the particles appear as syllables other than the first one, the verb occurs most frequently, and it is closely followed by *na* and noun in more or less equal diminishing order;

c. that in both the cases *mā* and adjective appear the least number of times;

d. that in the case of feet with particles as initial syllables, the pronoun appears more frequently than the indeclinables, while it is just the reverse in the other case; and

e. that the percentages of occurrence of pronouns in both the cases are more or less same, and so is the case with *mā*.

From Table 15 again we may know the following details about the total frequency of the particles and the parts of speech in feet under consideration : *na* 35 times, *mā* 5 times, noun 37 times, pronoun 19 times, adjective 7 times, verb 34 times and indeclinable 18 times. Of the parts of speech, the noun thus is found most frequently. The verb stands as a close second. Next in order come pronoun and indeclinable which appear

almost equally. The adjective occurs rather scarcely. Now, if the particles, which too are indeclinables, are also taken into consideration together, the indeclinable turns out to be the most prominent one among the parts of speech used in the feet with negative particles.

The details, furnished above, help us to draw the following deductions :

1. The negative particles have been very scarcely used in the text. Hardly 1.4% of the total of 5,182 feet have in them the use of these particles. And they are *na* and *mā*.

2. The particles are mostly found in *anuṣṭubh* feet, and scarcely elsewhere. Precisely, 58 such are *anuṣṭubh* feet, 12 *bṛhatī*, and two each are *paṅkti* and *triṣṭubh*.

3. Of the *anuṣṭubh* feet, 53 are with *na* and 5 have *mā*. Of the 53 with *na*, only 35 come within our purview. The remaining 18 have been discarded, since they are mere repetitions. All the feet with *mā* have been discussed.

4. The particles mostly appear as first syllables, but not even once as second, third and eighth syllables. As first syllable they appear in 24 feet, as fourth syllable in 7, as fifth syllable in another 7, and in one foot each as sixth and seventh syllables.

5. As first syllable *na* appears 21 times, as fourth syllable 6 times, 7 times as the fifth syllable, and once as the seventh. *Mā* appears thrice as the first syllable and once each as fourth and sixth ones.

6. The feet under consideration are formed of three to five words. Of them, 12 are three-worded, 21 have four words each, and 7 are five-worded.

7. There are altogether 30 combinations of particles and parts of speech, 16 with particles as first syllables, and 14 with particles appearing elsewhere in the feet. Of the 30, 16 are four-worded, while the remaining 14 are equally distributed in feet of three and five words.

8. As the first syllable, the particles are found once in the first foot, 9 times in the fourth, and 7 times each in the second and the third ones. Elsewhere, they appear thrice in the first feet, twice in the

fourth, 4 times in the second and 7 times in the third feet. Considered overall, the particles appear mostly in the third feet, and in the first the least number of times. In the other two, they are found equally distributed.

9. Besides the particles, the parts of speech happen to be nouns, pronouns, adjectives, verbs and indeclinables. From the details furnished below, it would be possible to have an idea of their frequency.

| *position of particles* | *n* | *p* | *ad* | *v* | *i* | *total* |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1st syllable | 25 | 11 | 3 | 18 | 9 | 66 |
| elsewhere | 12 | 8 | 4 | 16 | 9 | 49 |
| total | 37 | 19 | 7 | 34 | 18 | 115 |

It is thus evident that in feet with negative particles as initial syllables the noun occurs most frequently. The verb comes next. The pronoun and indeclinable, which incidentally are of almost equal frequency, appear next. The adjective stands last. In feet where the particles appear as syllables other than the first ones, the verb happens to be the most prominent part of speech. Next stands the noun. Still next, the indeclinable and the pronoun which again appear almost equally. In this case too, the adjective proves to be the least significant part of speech. Considered overall, the noun stands as the most important part of speech, and the adjective as the least important one. The verb stands second. The pronoun and the indeclinable, which are almost of equal frequency, come next in order, with slight edge for the former over the latter.

10. In 9 feet, the verb does not appear at all. In 8 of them, *na* appears as the first syllable, and is immediately followed by some noun in 6 feet, and in one foot each by a pronoun and an indeclinable. In one foot, the particle appears as the fourth syllable and is preceded by an indeclinable.

11. In the remaining 31 feet, the particles are invariably followed by some verb. In one case at 2.107b, the particle is followed by two verbs consecutively, and in one at 2.172c it is also preceded by another verb. These are precisely the only cases where the verb appears twice in the same foot. In both the cases, the particle happens to be *mā*.

12. As first syllables, the particles are immediately followed by nouns, pronouns, verbs and indeclinables in 6, 5, 7 and 6 feet respectively, Where the particles appear elsewhere in the feet, they are immediately preceded by some noun, pronoun, adjective, verb and indeclinable respectively in 5, 3, 1, 1 and 6 feet. This shows that in the earlier type of feet, the parts of speech, except adjective, immediately follow the particles more or less in equal frequency. And in the other type of feet, the particles are immediately preceded by indeclinables and nouns almost equally. The pronoun comes next in order. The adjective and the verb are rather rare.

We now propose to give a precis of the frequency of the quantity of the syllables when the particles appear as (i) first syllables and (ii) as syllables other than the first one. This we would like to do with reference to the parts of speech immediately following the particles as in case i, and those immediately preceding the particles as in case ii.

**Case i**

| *parts of speech following* | *quantity* | *times of frequency* | | | | *metrical patterns* |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | *a* | *b* | *c* | *d* | |
| noun | short | 6 | 0 | 0 | 3 | u |
| | long | 0 | 6 | 6 | 3 | u – – – |
| pronoun | short | 4 | 0 | 4 | 1 | |
| | long | 1 | 5 | 1 | 4 | u – u – |
| verb | short | 4 | 3 | 2 | 6 | |
| | long | 3 | 4 | 5 | 1 | u — – u<br>u |
| indeclinable | short | 5 | 1 | 3 | 2 | u |
| | long | 1 | 5 | 3 | 4 | u — – |
| *total frequency* | short | 20 | 4 | 9 | 12 | u |
| | long | 4 | 20 | 15 | 12 | u – – – |

Thus we see that when the particles are followed by nouns, the first syllable is invariably short, the second and third ones are invariably long, and the fourth syllables are equally divided between short and long. When the particles are followed by pronouns, the second syllables are invariably long, the first and third ones are mostly short, while the fourth ones are mostly long. When the particles are followed by verbs, the fourth syllables are mostly short, the third ones are mostly long, while the first two are more or less uniformly distributed between short and long syllables. While

the particle is followed by indeclinables, the first syllables are mostly short, the second ones mostly long. the third ones are equally distributed, and the fourth ones are generally long. Considered overall, the first syllables are mostly short, the second ones are mostly long, the third ones generally long, while the fourth ones are equally distributed between long and sort.

**Case ii**

| *parts of speech preceding* | *quantity* | *times of frequency* | | | | *metrical patterns* |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | *a* | *b* | *c* | *d* | |
| noun | short | 5 | 3 | 1 | 2 | |
| | long | 0 | 2 | 4 | 3 | u u – –<br>– u |
| pronoun | short | 2 | 2 | 0 | 0 | |
| | long | 1 | 1 | 3 | 3 | u u – –<br>– – |
| adjective | short | 0 | 0 | 0 | 0 | |
| | long | 1 | 1 | 1 | 1 | – – – – |
| verb | short | 1 | 0 | 0 | 0 | |
| | long | 0 | 1 | 1 | 1 | u – – – |
| indeclinable | short | 6 | 0 | 2 | 1 | |
| | long | 0 | 6 | 4 | 5 | u – – –<br>u |
| *total frequency* | short | 14 | 5 | 3 | 3 | |
| | long | 2 | 11 | 13 | 13 | u – – – |

We thus see that when the particles are preceded by nouns, the first syllables are invariably short, the third ones mostly long, the second ones generally short, while the fourth ones generally long. While the particles are preceded by pronouns, the first two syllables are generally short, and the last two invariably long. When preceded by some adjective, all the syllables are long. If a verb precedes the particle, the first syllable is short, and the other three long. When the particle is preceded by indeclinables, the first syllable is short and the second one long, the third syllable is generally long, while the fourth one is mostly so. Considered overall, the first syllables are mostly short, while the other three are mostly long.

In fine, it may be said that the general metrical pattern of the first half of the feet with negative particles happens to be u – – – .

